सेवते इति संध्यादि सजुट् तेन सकारेणेत्यर्थः। शरीरमध्यप्रदेशगतरकवर्णेन। पक्षे शरीरशब्दस्य मध्यवर्ती री इत्यक्षरेण। शब्दप्रहेलिका।

श्रीमत्समन्तभद्रार्यजिनसेनादिभाषितम्।
लक्ष्यमात्रं लिखामि स्वनामसूचितलक्षणम् ॥१२८॥
वटवृक्षः पुरोऽयं ते घनच्छायः स्थितो महान्।
इत्युक्तोऽपि न तं घर्मे श्रितः कोऽपि वदाद्‌भुतम् ॥१२९॥

वटवृक्षो न्यग्रोधपादपः। पक्षे वटो भो माणवक ऋक्षः भल्लूकः। घनच्छायो भूयंनातपः। पक्षे मेघच्छायः। घर्मे निदाघे[1]। स्पष्टान्धकम्।

कः कीदृङ् न नृपैर्दण्ड्यः कः खे भाति [2]कुतोऽम्ब भीः।
भीरोः कीदृङ् निवेशस्ते नानागारविराजितः ॥१३०॥

नानागाः विविधापराधः। [3]अनागाः ना निर्दोषः पुमान्। रविः आजितः संग्रामात्। विविधगृहशोभितः। आदिविषममन्तरालापकप्रश्नोत्तरम्।

---

आदिवर्ण 'स' और शरीरका मध्यवर्ती वर्ग 'री' इन तीनो अक्षरोके मिलनेसे 'केसरी' शब्द बनता है। यह केसरी 'सिंह' का वाचक है।

श्रीमान् समन्तभद्र और आचार्य जिनसेन इत्यादिके द्वारा कथित अपने नामसे ही लक्षणको सूचित करनेवाले केवल लक्ष्यको लिखता हूँ ॥१२८½॥

स्पष्टान्धकप्रहेलिकाका उदाहरण—

तुम्हारे सामने अत्यधिक छायावाला विशाल वटवृक्ष स्थित है, ऐसा कहनेपर भी निदाघ—ग्रीष्ममें धूपसे पीडित होनेपर भी अनेक व्यक्तियोंमें-से एक भी व्यक्ति उस वटवृक्षका आश्रय ग्रहण नही करता है, इस आश्चर्यको बतलाइए ॥१२९½॥

वटो + ऋक्षः—सन्धि विच्छेद करनेपर—हे बटो माणवक! तुम्हारे सामने मेघकी छायाके समान काला भालू स्थित है, ऐसा कहनेपर ग्रीष्म ऋतुमें धूपसे पीड़ित होनेपर भी कोई व्यक्ति उसके पास नही गया तो इसमें आश्चर्य ही क्या है।

अन्तरालापक प्रश्नोत्तरका उदाहरण—

राजाओसे कौन और कैसा पुरुष दण्डनीय नही होता? आकाशमें कौन शोभमान होता है? कायरको भय किससे लगता है और हे भीरु, तेरा निवासस्थान कैसा है? ॥१३०½॥

उत्तर—नानागारविराजित.। नानागा.—अनेक प्रकारके अपराध; अनागा: ना—निर्दोष पुरुष, निर्दोष पुरुष अपराध न करनेके कारण दण्डनीय नही होता। रवि—सूर्य—आकाशमें सूर्य शोभमान होता है। अजित.—युद्धसे; कायरको युद्धसे

---

१. स्पष्टान्धकमिति प्रहेलिका प्रथमप्रतौ पादभागे। २. कुतोऽन्धधीः -ख। ३. आगो पराधो मन्तुश्चेति अन्तर्लापिका प्रथमप्रतौ पादभागे।

स्वस्तनौ काऽम्ब गम्भीरा राज्ञो दोर्लम्ब आ कुतः।
कीदृक् किं नु विगाढव्यं त्वं च श्लाघ्या कथं सती ॥१३१॥

नाभिराजानुगाधिकम्। नाभिः आजानुऊरुपर्वपर्यन्तमिति यावत्। गाधिकं गाधः [1]तलस्पर्शप्रदेशः अस्यास्तीति गाधि तच्च तत् कं जलम्। अधिकं नाभिराजानुवर्तिनी चेत्। बहिरालापकमन्तर्विषमं प्रश्नोत्तरम्।

स्वमम्ब रेचितं पश्य नाटके सुरसान्वितम्।
स्वमम्बरे चितं वैश्यपेटकं सुरसारितम् ॥१३२॥

चितं निचितम्। स्वम् आत्मीयम्। रेचितं वल्गितम्। वैश्यपेटकं [2]वेश्यानां संबन्धिसमूहम्। सुरसारितं देवैः प्रापितम्। गोमूत्रिका [3]अस्या बन्धविन्यासः पूर्ववत्।

तवाम्ब किं वसत्यन्तः का नास्त्यविधवे त्वयि।
का हन्ति जनमाद्यूनं वदाद्यैर्व्यञ्जनैः पृथक् ॥१३३॥

---

भय लगता है। नानागारविराजितः—अनेक प्रकारके घरोंसे सुशोभित मेरा निवास-स्थान है।

बहिरालापक अन्तर्विषम प्रश्नोत्तरका उदाहरण—

हे अम्ब! तुम्हारे शरीरमे गम्भीर क्या है? महाराज नाभिराजकी भुजाएँ कहाँ तक लम्बी हैं? कैसी और किस वस्तुमें अवगाहन—प्रवेश करना चाहिए? और हे पतिव्रते! तुम प्रशंसनीय किस प्रकार हो ॥१३१½॥

उत्तर—नाभिराजानुगाधिकम्—नाभिः—नाभि शरीरमें गम्भीर है। आजानुः—घुटनोपर्यन्त नाभिराजकी भुजाएँ लम्बी हैं। गाधिकम्—गाधि—कम गहरे कम्—जलवाले तालाबमे अवगाहन करना चाहिए। नाभिराजानुगः—नाभिराजकी अनुगामिनी—आज्ञाकारिणी होनेसे मैं प्रशंस्य हूँ।

हे अम्ब! उस नाटकमें होनेवाले सारसनृत्यको देखिए तथा देवों द्वारा लाये हुए और आकाशमे एक स्थानपर एकत्र हुए इस अप्सरासमूहको भी देखिए ॥१३२½॥

चितम्—निचितम्—एकत्र हुए। स्वम्—आत्मीयम्—निजी। रेचितम्—हस्त-संचालनादि विभिन्न आंगिक क्रियाओंसे युक्त नृत्यको। वैश्यपेटकम्—वेश्याओंके सम्बन्धियोंको—अप्सराओंको। सुरसारितम्—देवों द्वारा लाये हुए।

यह गोमूत्रिका बन्ध है।

हे माता, तुम्हारे गर्भमें कौन निवास करता है? हे सौभाग्यवती ऐसी कौन सी वस्तु है, जो तुम्हारे पास नहीं है? पेटू व्यक्तिको कौन सी वस्तु मार डालती है? इन प्रश्नोंका उत्तर इस प्रकार दीजिए कि अन्तका व्यंजन एक सा हो और आदि व्यंजन भिन्न प्रकारका हो ॥ १३३½ ॥

---

१. तलस्पर्शिप्रदेशः —क। २. वैश्यानां —ख। ३. बन्धविन्यास. अस्याः इति —ख।

तुक्। शुक्। रुक्। अन्तःगर्भे। आद्यूनं औदरिकं पृथगाद्येर्व्यञ्जने भिन्नप्रथमव्यञ्जनैः।

द्वीपं नन्दीश्वरं देवा मन्दरागं च सेवितुम्।
सुदन्तीन्द्रैः समं यान्ति सुन्दरीभिः समुत्सुकाः ॥१३४॥

बिन्दुमान्। सुदति भोः कान्ते। सुदन्तीन्द्रैरिति सबिन्दुकं पाठ्यम् उच्चारणकाले बिन्दुना संयोज्यम्। अभिप्रायकथने त्यजेत्। उच्चारणकाले विद्यमानबिन्दुत्वात् बिन्दुमानित्युक्तम्।

असद्बिन्दुभिराभान्ति मुखैरमरवारणाः।
घटाघटनया व्योम्नि विचरन्तस्त्रिधा [1]स्रुतः ॥१३५॥

---

उत्तर—तुक्—हमारे गर्भमें पुत्र निवास करता है। हमारे समीप शुक्—शोच या शोक नहीं है। पेटू—अधिक भोजन करने वालेको रुक्—रोग मार डालता है।

उक्त प्रश्नोंमें आदि व्यंजन तु, शु और रु भिन्न-भिन्न हैं, पर अन्त्य व्यंजन क् तीनोंमें समान है।

हे सुन्दर दाँतोंवाली देवि! देखो ये देव इन्द्रोंके साथ अपनी-अपनी देवांगनाओंको साथ लिये हुए बड़े उत्सुक होकर नन्दीश्वरद्वीप और मन्दराचल पर्वतपर क्रीडा करनेके लिए जा रहे हैं ॥ १३४½ ॥

यह पद्य बिन्दुमान् है अर्थात् 'सुदतीन्द्रैः' के स्थानपर 'सुदन्तीन्द्रैः' बिन्दुयुक्त प्रकार पाठमें दिया गया है। इसी प्रकार 'नदीश्वरम्' के स्थानपर बिन्दु रखकर 'नन्दीश्वरम्' कर दिया गया है। 'मदरागम्' के स्थानपर बिन्दु रखकर 'मंदरागम्' लिखा गया है। अतएव बिन्दुच्युत होनेपर इस पद्यका अर्थ यह होगा—

हे देवि! ये देव दन्ती—बड़े-बड़े गजोंपर आरूढ होकर अपनी-अपनी देवांगनाओंको साथ लिये हुए 'मदरागं सेवितुम्' क्रीडा करनेके लिए उत्सुक होकर द्वीप और नदीश्वर—समुद्रको जा रहे हैं। यहाँ उच्चारण समयमें बिन्दु जोड़ लेना चाहिए और अर्थ करते समय उसको छोड़ देना चाहिए। उच्चारणकालमें बिन्दुके विद्यमान रहनेसे यह बिन्दुमान्का उदाहरण है।

हे देवि! जिनके दो कपोल और सूँड़ इस प्रकार तीन स्थानोंसे मद झर रहा है तथा जो मेघघटाके समान आकाशमें इधर-उधर विचरण कर रहे हैं, ऐसे ये देवोंके हाथी, जिनपर अनेक बिन्दु शोभित हैं, ऐसे ये देवगज अपने मुखोंसे बड़े सुन्दर लग रहे हैं ॥१३५½॥

---

1. स्नुतः –ख।

बिन्दुच्युतकम्। घटानां कम्बूहानां घटना[1] तया। पक्षे घटनया घण्टा संघटनया। त्रिधाद्भुतः। विमलख्यातिनः।

मकरन्दारुणं तोयं धत्ते त्वत्पुरखातिका।
साम्बुजं क्वचिदुद्बिन्दु चलन्मकरदारुणम् ॥१३६॥

बिन्दुमद्बिन्दुच्युतकम्।

समजं घातुकं बालं क्षणं नोपेक्षते हरिः।
का तुकं स्त्री हिमे वाञ्छेत्समजं घातुकं बलम् ॥१३७॥

मात्राच्युतकप्रश्नोत्तरम्। समजं सामजं घातुकं हिंसकम्। का तु कं स्त्री का स्त्री तुकं तु। समजं घातुकम्। बलम्। समजं घातुकं बालम् इति च पदच्छेदः। समाने जङ्घे यस्याः सा समजङ्घा। समजं बलमिति ह्रिस्थाने मात्रालोपः। उच्चारणकाले मात्राच्युतिः। अभिप्रायकथने मेलयेत्। यथा समजमित्यत्र सामजं बलमित्यत्र बालम्।

---

यह बिन्दुच्युत पद्य है। उच्चारणकालमें बिन्दु नहीं रहता, पर अर्थ करते समय रहता है। अतः द्वितीय अर्थ निम्न प्रकार है—

देवि! दो, अनेक अथवा बारह इस प्रकार तीन भेद रूप भुजाओंके धारण करनेवाले एवं घण्टानाद करते हुए आकाशमें विचरण करनेवाले ये श्रेष्ठ देव ज्ञानयुक्त अपने सुन्दर मुख द्वारा शोभमान हो रहे हैं।

हे राजन्! तुम्हारे नगरकी खातिका—परिखा चलते हुए मगर-मच्छोंसे भयंकर, ऊपर उठते हुए जलकणोंसे भरपूर, मकरन्द-परागसे अरुण और कमल-युक्त जल धारण करती है ॥१३६½॥

यह बिन्दुमत् बिन्दुच्युतकका उदाहरण है। यहाँ श्लोकके प्रारम्भमें 'मकरदारुणम्' पाठ था, पर बिन्दु देकर 'मकरन्दारुणम्' कर दिया गया है और अन्तमें 'चलन्मकरन्दारुणम्' पाठ था, पर यहाँ बिन्दुको च्युत कर 'चलन्मकरदारुणम्' कर दिया गया है।

मात्राच्युतक प्रश्नोत्तरका उदाहरण—

हे माता! सिंह अपने ऊपर घात करनेवाली हाथियोंकी सेनाको क्षणभर-के लिए भी उपेक्षा नहीं करता और हे देवि! शीत ऋतुमें कौन सी स्त्री क्या चाहती है? ॥१३७½॥

इस श्लोकमें प्रथम चरणके 'बालम्' शब्दमें आकारकी मात्रा च्युतकर 'बलम्' पाठ पढ़ना चाहिए। इस पाठसे बलम्—सेना अर्थ निकलता है। अन्तिम चरणमें 'बलम्' शब्दमें आकारकी मात्रा बढ़ाकर 'बालम्' पाठ समझना चाहिए; जिससे पुत्र अर्थ निष्पन्न होता है। इसी प्रकार प्रथम चरणमें 'समजम्' के स्थानमें आकारकी मात्रा बढ़ाकर 'सामजम्' पाठ समझना चाहिए, जिससे 'हाथियोंकी' अर्थ

---

१. तथा स्थाने यथा —ख।

जग्ले कयाऽपि सोत्कण्ठं किमप्याकुलमूर्च्छनम् ।
विरहेऽङ्गनया कान्तं समागमनिराशया ॥१३८॥

व्यञ्जनच्युतकम् । जग्ले । गानपक्षे लकारे लुप्ते गानं चकार । ग्लै हर्षक्षये इति धातुः । सोत्कण्ठं गद्गदकण्ठम् । किमप्याकुलमूर्च्छनम् ईषदाकुलस्वर-विश्रामं यथा भवति तथा ।

कः पञ्जरमध्यास्ते कः परुषनिस्वनः ।
कः प्रतिष्ठा जीवानां कः पाठ्योऽक्षरच्युतः ॥१३९॥

अक्षरच्युतप्रश्नोत्तरम् ।

शुकः पञ्जरमध्यास्ते काकः परुषनिःस्वनः ।
लोकः प्रतिष्ठा जीवानां श्लोकः पाठ्योऽक्षरच्युतः ॥१४०॥

प्रतिष्ठा आश्रयः । पूर्वोक्तश्लोकस्य प्रश्नोत्तरमत्र द्रष्टव्यम् ।

---

प्रकट होता है । 'समाने अङ्के यस्याः सा समजङ्घा । अर्थात् समान जंघाओं वाली स्त्री शीत ऋतु में पुत्रकी कामना करती है ।

इस पद्यमें उच्चारणकालमें मात्राच्युति है और अर्थकथन करते समय मात्राच्युति नहीं रहती; बल्कि सयोग रहता है ।

**व्यंजनच्युतकका उदाहरण—**

हे माता ! कोई स्त्री अपने पतिके साथ विरह होनेपर उसके समागमसे निराश हो व्याकुल और मूर्छित होती हुई गद्गद स्वरसे कुछ खेदखिन्न हो रही है ॥१३८½॥

इस पद्यमें 'जग्ले' क्रियापद रहनेसे 'खेदखिन्न होने रूप' अर्थकी संगति घटित नहीं होती; अतः 'ल' व्यंजनको च्युतकर 'जगे' क्रियापद रहता है । अतः पद्यका वास्तविक अर्थ निम्न प्रकार होगा—

हे देवि ! कोई स्त्री पतिका विरह होनेपर उसके समागमसे निराश होकर स्वरोंके उतार-चढ़ावको व्यवस्थित करती हुई उत्सुकतापूर्वक कुछ गा रही है ।

जगेका अर्थ 'गानं चकार' गान गाया है । ग्लै हर्षक्षये धातुसे 'जग्ले' क्रियापद निष्पन्न होता है । 'सोत्कण्टम्' का अर्थ गद्गद कण्ठ और मूर्छनापूर्वक स्वरों-का उतार-चढ़ाव करना है ।

**अक्षरच्युत प्रश्नोत्तरका उदाहरण—**

हे माता ! पिंजड़ेमें कौन रहता है ? कठोर शब्द करनेवाला कौन है ? जीवोंका आधार क्या है ? और अक्षरच्युत होनेपर भी पढ़ने योग्य क्या है ? ॥१३९½॥

पिंजड़ेमें शुक—तोता रहता है । कौवा कठोर शब्द करनेवाला है । जीवों-का आधार लोक है । अक्षरच्युत होनेपर भी श्लोक पढ़ने योग्य है ॥१४०½॥

---

१ गजे —खप्रतौ अधिको पाठ ।

के मधुरारावा के पुष्पशालिनः ।
केनोह्यते गन्धः [1]केवलेनाखिलार्थदृक् ॥१४१॥
द्व्यक्षरच्युतप्रश्नोत्तरम् ।
केकिनो मधुरारावाः केसराः पुष्पशालिनः ।
केतकेनोह्यते गन्धः केवलेनाखिलार्थदृक् ॥१४२॥
केसराः नागकेसराः । [2]केवलेन केवलज्ञानेन ।
का स्वरभेदेषु का रुचिहृा रुजा ।
का रमयेत्कान्तं का तारनिस्वना ॥१४३॥
तदेव ।
काकली स्वरभेदेषु [3]कामला रुचिहृा रुजा ।
[4]कामुकी रमयेत्कान्तं काहला तारनिस्वना ॥१४४॥
[5]का कला स्वरभेदेषु का मता रुचिहृा रुजा ।
का मुहू रमयेत्कान्तं का हृता तारनिस्वना ॥१४५॥

---

मधुर शब्द करनेवाला कौन है ? सिंहकी ग्रीवापर क्या होते हैं अथवा पुष्पवृक्ष कौन हैं ? उत्तम गन्ध कौन धारण करता है ? और जीव सर्वज्ञ किसके द्वारा होता है ? ॥१४१॥

दो-दो अक्षर जोड़कर निम्नप्रकार उत्तर दिया गया है:—

मधुर शब्द करनेवाले केकी—मयूर होते हैं । सिंहकी ग्रीवापर केश होते हैं अथवा पुष्पवृक्ष केसर—नागकेसर हैं । उत्तम गन्ध केतकी-पुष्प धारण करता है और यह जीव केवलज्ञान होनेपर सर्वज्ञ हो जाता है ॥१४२½॥

स्वरके समस्त भेदोंमें उत्तम स्वर कौन सा है ? शरीरकी कान्ति अथवा मानसिक रुचि नष्ट कर देनेवाला कौन सा रोग है ? पतिको कौन प्रसन्न कर सकती है ? उच्च तथा गम्भीर शब्द करनेवाला कौन है ? ॥१४३½॥

स्वरके समस्त भेदोंमें वीणाका स्वर उत्तम है । शरीरकी कान्ति अथवा मानसिक रुचिको नष्ट करनेवाला कामला—पीलिया रोग है । कामिनी—स्त्री पतिको प्रसन्न कर सकती है और उच्च तथा गम्भीर शब्द करनेवाला ढोल है ॥१४४½॥

यहाँ सभी प्रश्नोंका उत्तर दो अक्षर जोड़कर दिया गया है ।

स्वरभेदोंमें उत्तम स्वर कौन सा है ? कान्ति अथवा मानसिक रुचिको नष्ट करनेवाला रोग कौन-सा है ? कौन-सी स्त्री पतिको प्रसन्न कर सकती है ? ताड़ित होनेपर गम्भीर तथा उच्च शब्द करनेवाला बाजा कौन है ? ॥१४५½॥

---

१. केनाखिलार्थदृक् —क-ख । २. केवलेन केवलज्ञानेन इति पाठो नास्ति —ख । ३. कमला —ख । ४. का मुहू रमयेत्कान्त —ख । ५. खप्रतौ का कला....इत्यादि १४५ श्लोको नास्ति ।

एकाक्षरच्युतकयुतेनोत्तरं तद्वत् । अस्य श्लोकस्य प्रश्नेषु तृतीयतृतीयाक्षराण्यपनीय काकलीस्वरभेदेऽस्विति श्लोकस्योत्तरेषु तृतीयतृतीयाक्षराण्यादाय तत्र मिलिते सत्युत्तरं भवति ।

का कः श्रयते नित्यं का किं सुतप्रियाम् ॥ [1]काननेदानी चररतम् ॥

एकोत्तराक्षरच्युतपादम् [2] ॥ कानन कुत्सितवदन । चर रतं रतविशेषः । एतौ ध्वन्यर्थौ ॥

कामुकः श्रयते नित्यं कामुको सुरतप्रियाम् ।
कान्तानने वदेदानी चतुरक्षरविच्युतम् ॥१४६॥

संबुध्यसे कथ देवि किमस्त्यर्थं क्रियापदम् ।
शोभा च कीदृशि व्योम्नि भवतीदं निगद्यताम् ॥१४७।

निह्नुतैकालापकम् । [3]अस्त्यर्थम् अस्तीत्यर्थो यस्य तत् । भवति इति संबोध्ये । भवतीति क्रियापदम् । भवति भानि [4]नक्षत्राण्यस्येति तस्मिन् । प्रहेलिकाप्रभृति इदं सर्वं पूर्वपुराणे [5]दिक्कन्याभिर्मरुदेव्यालस्यपरिहारगोष्ठ्यामुक्तम् ।

---

एकाक्षरच्युतक और एकाक्षरच्युतक है। प्रश्न पूर्वश्लोकके ही है। इस श्लोकके तृतीय अक्षरको हटाकर उसके स्थानमे प्रथम श्लोकके तृतीय अक्षरका उपयोगकर उत्तर दिया गया है।

'किसी वनमें एक कौआ सम्भोगप्रिय काकली—कौवीका निरन्तर सेवन करता है।' इस पद्यमे चार अक्षर कम है, उन्हे पूराकर उत्तर दीजिए।

प्रथमादि पादोमे एक, दो, तीन और चार अक्षर क्रमश. च्युत—हीन हैं। कानन—कुत्सित मुख। चर—रत—रतिविशेषमे सलग्न। इनका ध्वन्यर्थ हुआ—

कान्तानने—सुन्दर मुखवाली! कामीपुरुष सम्भोगप्रिय कामिनीका सदा सेवन करता है। यह पद्य एकाक्षरच्युतक है ॥१४६३॥

*निह्नुतैकालापकका उदाहरण—*

हे देवि! तुम्हारा सम्बोधन क्या है? सत्ता अर्थको प्रकट करनेवाला क्रियापद कौन-सा है? कैसे आकाशमे शोभा होती है? यह बतलाइए ॥१४७३॥

उत्तर—'भवति' मेरा सम्बोधन है, ( भवती शब्दका सम्बोधन एकवचनमे 'भवति' रूप बनता है)। सत्ता अर्थको व्यक्त करनेवाला क्रियापद भी 'भवति' है। यह √भूसे लट् लकार प्रथम पुरुष एकवचनमें बनता है। भवति—भानि-नक्षत्र-

१. कनने —ख। २ एकोत्तराच्युतपादम् —ख। प्रथमादिपादेषु एकद्वित्रिचतुरक्षराणि क्रमेण च्युतानि। प्रथमप्रतौ पादभागे। ३. अस्त्यर्थम् इति पदं खप्रतौ नास्ति। ४. नक्षत्राण्यस्मिन्निति तस्मिन् —ख। ५. दिक्कन्यकाभि· —क-ख।

स्नात स्वमलगम्भीरं जिनामितगुणार्णवम्[1] ।
पूतश्रीमज्जगत्सारं जना यात क्षणाच्छिवम् ॥१४८॥
मुरजबन्धः ।
[2]पूर्वार्धमूर्ध्वं पङ्क्तौ तु [3]लिखित्वाऽर्द्धं परं त्वतः ।
[4]एकान्तरितमूर्ध्वाधो मुरजं [5]निगदेत् कविः ॥१४९॥

पूर्वार्द्धमेकपङ्क्त्याकारेण व्यवस्थाप्य पश्चार्द्धमेकपङ्क्त्याकारेण तस्याधः कृत्वा मुरजबन्धो निरूपयितव्यः। प्रथमपङ्क्तेः प्रथमाक्षरं द्वितीयपङ्क्तेर्द्वितीयाक्षरेण सह द्वितीयपङ्क्तेः प्रथममक्षरं प्रथमपङ्क्तेर्द्वितीयाक्षरेण सह उभयपङ्क्त्यक्षरेषु संयोज्यमाचरमात्। स्नात इति क्रियापदम्। ष्णा शौचे इति लेडन्तस्य धातोः रूपम् ॥ सुष्ठु न विद्यते मलं यस्य सः स्वमलः। गम्भीरः अगाधः स्वमलश्चासौ

---

सहित आकाश शोभित होता है। इस प्रकार उक्त समस्त प्रश्नोंका उत्तर 'भवति' उपर्युक्त श्लोकमें छिपा है। अतएव यहाँ 'निह्नुतैकालापक' है।

ये प्रहेलिका इत्यादि सभी प्रश्न आदिपुराणमें जिनसेनाचार्यने देवांगना और मरुदेवीको ललितपरिहास गोष्ठी सन्दर्भमें निबद्ध किये हैं। माता मरुदेवीने देवांगनाओंके प्रश्नो का उत्तर दिया है।

मुरजबन्धका उदाहरण—

हे भव्यजीवो ! जिनेन्द्रदेवका अपरिमित गुणसमुद्र अत्यन्त निर्मल, गम्भीर, पवित्र, श्रीसम्पन्न और जगत् का सारभूत है। तुम उसमे एकाग्रचित्त होकर अवगाहन करो, उसके गुणोको पूर्णतया अपनाओ और शीघ्र शिव—मोक्ष को प्राप्त करो ॥१४८½॥

मुरजबन्ध की प्रक्रिया—

ऊपरकी पंक्तिमे पूर्वार्ध पद्यको लिखकर नीचे उत्तरार्द्धको लिखे। एक-एक अक्षरसे व्यवहित ऊपर और नीचे लिखनेसे मुरजबन्धकी रचना होती है ॥१४९½॥

पूर्वार्द्धके विषम संख्याङ्क वर्णोको उत्तरार्द्धके समसंख्याङ्क वर्णोंके साथ मिलाकर लिखनेसे श्लोकका पूर्वार्द्ध और उत्तरार्द्धके विषम संख्याङ्क वर्णों को पूर्वार्ध के समसंख्यांक वर्णोंके साथ क्रमशः मिलाकर लिखनेसे उत्तरार्द्ध बन जाता है। इसका स्पष्टीकरण यह है कि प्रथम पंक्तिके प्रथमाक्षरको द्वितीय पंक्तिके द्वितीयाक्षरके साथ; द्वितीय पंक्तिके प्रथमाक्षरको प्रथम पंक्तिके प्रथमाक्षरके साथ दोनों पंक्तियोके वर्णोंकी समाप्तिपर्यन्त लिखना चाहिए।

१४८½ वें पद्यमें आया हुआ 'स्नात' यह क्रियापद है। √ष्णा—'शौचे'से लेट् लकारका रूप स्नात बनता है। जिसमें अच्छी तरह मल—दोष न हों, वह स्वमल

---

१. उत्तमपुरुषैकवचनम् प्रथमग्रन्थे पादभागे। २. पूर्वार्धमूर्ध्वपङ्क्तौ तु–क। ३. लिखित्वार्धपरं त्वत. –ख। ४. एकान्तरितमूर्ध्वादौ –ख। ५. निपठेत्कविः –क।

गम्भीरश्च स्वमलगम्भोरः तं स्वमलगम्भीरम् । न मिताः अमिताः । [1]अमितास्ते गुणाश्च अमितगुणाः जिनस्यामितगुणाः जिनामितगुणा एव अर्णवः समुद्रः । अथवा जिन एवामितगुणार्णवः तम् पूतः पवित्रः । श्रीमान् श्रीयुक्तः । जगतां सारः जगत्सारः पूतश्च श्रीमांश्च जगत्सारश्च पूतश्रीमज्जगत्सारस्तम् । जनाः लोकाः । यात क्रियापदम् । या प्रापणे इत्यस्य धातोर्लेडन्तस्य प्रयोगः । क्षणात् अचिरात् अचिरेणेत्यर्थः । शिवं शोभनं शिवरूपमित्यर्थः । किमुक्त भवति—हे जनाः जिनामितगुणार्णवं यात स्नात । अथवा जिनामितगुणार्णवं स्नात येन क्षणाच्छिवं यात इति । शेषाणि पदानि जिनामितगुणार्णवस्य विशेषणानि ।

अभिषिक्तः सुरैर्लोकैस्त्रिभि[2]र्भक्तिपरैर्न कैः ।
[3]वासुपूज्य म[4]यीशेशं त्वं सुपूज्यः कयीदृशः ॥१५०॥

---

कहलाता है । गम्भीरका अर्थ अगाध है । निर्मल और गम्भीर यह अर्थ 'स्वमल गम्भीरम्' पदका है । नमिताः-अमित —अपरिमित । अपरिमित गुणवाले जिन, अपरिमित गुण समुद्र—यत. अर्णव पदसे समुद्रका अर्थ सूचित होता है अतएव 'जिनामितगुणार्णवम्' पदका अर्थ जिनदेवका अपरिमित गुण समुद्र है । यह गुण समुद्र—पूतः—पवित्र है । श्रीमान्—श्रीयुक्त है । 'जगतां सारः'—जगत्का सारभूत है । 'जना.'—'लोकाः'—लोक । 'यात' यह क्रियापद है । 'क्षणात'—'अचिरात्'—शीघ्र ही, 'शिवम्, 'शिवरूपम्'—मोक्ष या आत्मकल्याणको । अतः पद्यका अर्थ—हे जनाः—हे भव्यजन, अपरिमित जिन गुण समुद्रमें स्नान करो । इस गुण समुद्रमें स्नान करनेसे शीघ्र ही शिव—मोक्षकी प्राप्ति होती है । शेष पवित्र, गम्भीर, निर्मल, श्रीसम्पन्न आदि विशेषणोंको अपरिमित जिन गुण समुद्रके साथ अन्वित कर लेना चाहिए ।

अनन्तरपादमुरजबन्धका उदाहरण—

हे प्रभो ! जब देवोंने मेरु पर्वतपर ले जाकर आपका अभिषेक किया और भवनवासी, व्यन्तर, ज्योतिष्क, मनुष्य तिर्यंच आदि तीनों लोकोंके प्राणियोंने आपकी सेवा की, तब ऐसा कौन होगा, जो आपकी सेवा न करे ? हे वासुपूज्य ! आप मेरे लिए सर्वश्रेष्ठ ईश्वर हैं, आप पूजनीय हैं, आप जैसे अर्हत्पुरुषसे भिन्न और कौन है, जो मेरा स्वामी हो सके ॥१५०½॥

१. 'अमिताश्च ते गुणाश्च' इति पदद्वयं खप्रतौ न नास्ति । २ भुक्त'—क । ३. अमरेश्वरो वासुरुच्यते । वासुना पूज्यो वासुपूज्यः । अथवा वसुपूज्यो नाम जिनजनकस्तस्य संबन्धी पुत्रो वासुपूज्यः । ङसस्स्वे इत्यण् । अथवा व्युत्पत्तिर्न नाम्नि । ४. वासुपूज्यः मयीशेशः —क ।

अनन्तरपादमुरजः। प्रथमद्वितीययोस्तृतीयचतुर्थयोर्द्रष्टव्यम्[1]। मयोशेशः मे मम त्वमेव ईशेशः। क ईदृशः। युष्मत्सदृशः[2] अन्ये के।

क्रमतामक्रमं क्षेमं धीमतामर्च्यमश्रमम्।
[3]श्रीमद्विमलमर्च्चेमं वामकामं नमक्षमम्॥१५१॥

इष्टपादमुरजबन्धः। क्रमताम् व्रजताम्। अक्रमं युगपत् क्षेमं कुशलं सुखम्। धीमतां बुद्धिमताम्। अर्च्यं पूज्यम्। कर्तरि षष्ठी। अश्रमं श्रमरहितम् अक्लेशम्। श्रीमांश्चासौ विमलश्च श्रीमद्विमलः। अतस्तं श्रीमद्विमलं परमतीर्थकरं त्रयोदशम्। अर्च्च क्रियापदं लेडन्तम्। इमं प्रत्यक्षवचनम्। वामैः प्रधानैः काम्यते इष्यते इति वामकामः। अतस्तं वामकामं नम च। चशब्दोऽनुक्तोऽपि द्रष्टव्यः। क्षमं समर्थं क्रोधादिरहितमित्यर्थः। एतदुक्तं भवति—श्रीमद्विमलं सर्वविशेषण-विशिष्टमर्च्च नम च। धीमतां क्षेमं क्रमताम्। अक्रमं सर्वेषां प्रणामादेव शान्तिर्भवति। मुरजः।

---

प्रथम और द्वितीय तथा तृतीय और चतुर्थपादमें मुरजबन्ध है। मेरे लिए तुम्ही ईश्वर हो। तुम्हारे समान अन्य कौन है।

इष्टपादमुरजबन्धका उदाहरण

हे भव्यजन! एक साथ समस्त पदार्थोंको जाननेवाले, मंगलरूप, बुद्धिमानोंके पूज्य, खेदरहित, अनन्तशक्ति सहित और इन्द्र, चक्रवर्ती इत्यादि प्रधान पुरुषों द्वारा सेवनीय एवं अन्तरंग, बहिरंग लक्ष्मीसे युक्त विमलनाथ तीर्थंकरकी पूजा-भक्ति करनी चाहिए। इस पूजा-भक्तिके फलस्वरूप तत्क्षण कुशल अथवा सुखको बिना किसी रुकावटके प्राप्त किया जा सकता है। यह बुद्धिमानोंके द्वारा पूज्य है, परिश्रमसे रहित है और बड़े-बड़े पुरुष इसकी निरन्तर कामना करते हैं॥१५१॥

'क्रमताम्'—प्राप्त हो; अक्रमम्—एक साथ; क्षेमं—कुशल या सुख। धीमताम्—बुद्धिमानोंको। 'अर्च्यम्'—पूज्य। 'धीमताम्'में कर्त्तरि षष्ठी विभक्ति हुई है। 'अश्रमम्'—क्लेश रहित, श्रीमान् और निर्मल। विमलनाथ तेरहवें तीर्थंकर। अर्च—यह लेट् लकारका रूप है। 'वामै.'—प्रधान पुरुष चक्रवर्ती इत्यादि जिनकी सेवा करनेके इच्छुक हैं। 'क्षमम्'—क्रोधादि रहित। यह अर्थ निकला—सर्वविशेषणविशिष्ट विमलनाथ तीर्थंकरकी पूजा-भक्ति करनी चाहिए। इनकी पूजा करनेसे बुद्धिमान् व्यक्ति शीघ्र ही सुख-शान्ति प्राप्त करते हैं।

---

१. द्रष्टव्यः—क। २. अन्यः कः—क। ३. श्रीमद्विमलमर्च्चेर्मम् इति—ख। विगतो मलो यस्मादसौ विमलः। अथवा विगता मा लक्ष्मीर्येषां ते विमाः तत्त्वज्ञानहीनाः अनाथजीवा इत्यर्थः। तान् लात्यादत्ते अनुगृह्णातीति विमलः। अथवा ध्यानकाले वि परमात्मानं मलति धरतीति विमलः। मलि मल्लि धारणे॥ प्रथमप्रतौ पादभागे। ४. प्रधानैः—ख।

तमोऽस्तु ममतातीत [1]ममोत्तममतामृत ।
ततामितमते तातमतातीतमृतेऽमित ॥१५२॥

गूढतृतीयचतुर्थान्यतराक्षरद्वयविरचितयमकानन्तरपादमुरजबन्धः । तमोऽस्तु अज्ञानं निराकरोतु । ममतातीत ममत्वहीन मम मे [2]उत्तममतामृत प्रधानागमामृत । ततामितमते विशालानन्तबोध । तातमत तात इति मत । अतीतमृते हीनमरण । उपमातीत । भो जिन मम तमो निवारयतु भवानित्यर्थः ।

ग्लानं चैनश्च नस्स्येन हानहीन घन जिन ।
[3]अनन्तानशन ज्ञानस्थानतनन्दन ॥१५३॥

[4]निरोष्ठ्ययथेष्टैकाक्षरान्तरितमुरजबन्धः । गोमूत्रिकाषोडशदलपद्मं च । ग्लानं च ग्लानिं च एनश्च पापं च नः अस्माकं स्य [5]विनाशय, हे इन स्वामिन्

गूढतृतीयचतुर्थान्यतराक्षरद्वयविरचितयमकानन्तरपादमुरजबन्धका उदाहरण—

हे पार्श्वनाथ ! आप ममतारहित हैं—पर पदार्थोंमें 'यह मेरा है और मैं इनका हूँ' इस प्रकारका भाव नहीं रखते । आपका आगमरूपी अमृत अत्यन्त उत्कृष्ट है तथा आपका केवलज्ञान अत्यन्त विस्तृत और अपरिमित है । आप सबके बन्धु, नाशरहित और अपरिमित हैं । आपके दोनों चरणकमल मेरे अज्ञानान्धकारको नष्ट कर ॥१५२½॥

यह गूढ तृतीय-चतुर्थमें-से कोई दो अक्षरसे विरचित यमक अनन्तरपाद मुरजबन्धका उदाहरण है । 'तमोऽस्तु'—अज्ञानान्धकारका नाश करे । 'ममतातीत'—मोह-राग-द्वेष रहित अथवा ममत्वभावसे रहित । मम—मेरा । 'उत्तमममतामृत'—प्रधान आममतामृत । 'ततामितमते'—विशाल और अपरिमित विषयक्षेत्रवाले केवलज्ञानके धारी । 'अतीतमृते'—मरणरहित । 'उपमातीत'—निरुपमेय । हे पार्श्वभट्टारक, मेरे अज्ञानान्धकार अथवा जन्म-मरणरूप भव—संसारका निवारण कीजिए ।

मुरज और गोमूत्रिका षोडशदल पद्मका उदाहरण—

हे मुनि सुव्रतनाथ ! आप क्षयरहित हैं, कर्मरूप शत्रुओंको जीतनेवाले हैं, अनन्त चतुष्टयसे युक्त हैं, अपरिमित गुणोंसे सुशोभित हैं, नाशरहित हैं, अथवा आहार-विहार रहित हैं, केवलज्ञानधारी हैं । प्रणत पुरुषोंकी समृद्धि करनेवाले हैं । हे प्रभो ! हमारी ग्लानि—राग-द्वेष और पापपरिणतिको दूर कीजिए ॥१५३½॥

यह पद्य ओष्ठ्य अक्षरसे रहित यथेष्ट—एकाक्षरान्तरित मुरजबन्धका उदाहरण है । गोमूत्रिका षोडशदल कमलका भी यही उदाहरण है ।

'ग्लानं च ग्लानिं च एनश्च पापं च न.'—हमारी रागद्वेष और पाप परिणति-

१. ममोत्तममतामत—ख । २. उत्तममतमृत—ख । ३. अनन्तानज्ञान स्थानस्थानत नन्दन—ख । ४ निरोष्ठ्य यथेकक्षरमुरजबन्धः —ख । ५. विनाशाय —ख ।

हानहीन क्षयरहित [1]घन निविड जिन परमात्मन् अनन्त अमेय अनशन अविनाश निराहार इति वा। ज्ञानस्थानस्थ। केवलज्ञानधामस्थित, आनतनन्दन प्रणत-जनवर्द्धन। इन हानहीन जिन अनन्त अनशन ज्ञानस्थानस्थ आनतनन्दन ग्लानं एनश्च नः स्य।

द्विव्यैर्ध्वनिसितच्छत्रचामरैर्दुन्दुभिस्वनैः।
दिव्यैर्विनिर्मितस्तोत्रश्रमदर्दुरिभिर्जनैः॥१५४॥

गुप्तक्रियामुरजः। तृतीयपादे क्रिया गुप्ता। दिव्यैरित्यत्र दिवि आकाशे ऐः सुरादिभिः सह श्रीविहारे गतवान् भवानित्यर्थः।

विनिर्मितस्तोत्रेषु श्रमः अभ्यासः स एव दर्दुरो वाद्यविशेषः एषां तैः। अथवा मुरज एव प्रकारान्तरेण तद्रचना यथा—चतुरः पादानधोऽधो व्यवस्थाप्य प्रथमपादस्य प्रथमाक्षरं तृतीयपादस्य द्वितीयाक्षरेण सह तृतीयपादस्य प्रथमाक्षरं प्रथमपादस्य द्वितीयाक्षरेण सह गृहीत्वा एवं नेतव्यं यावत्परिसमाप्तिः। पुन-

---

को नष्ट करनेके लिए। 'हानहीनम्'—क्षयरहित, 'घनम्'—निबिड ज्ञान रूप, 'अनन्त'—अपरिमेय, 'अनशन'—नाशरहित—निराहार—आहाररहित। 'ज्ञानस्थान'—केवलज्ञान-रूप स्थानमें स्थित। 'आनतनन्दन' प्रणत व्यक्तियोंको बढ़ानेवाले। अतएव क्षयरहित, अनन्त चतुष्टयधारी, नाशरहित, केवलज्ञानरूप स्थानमें स्थित, कर्मशत्रुओंके जीतनेवाले जिनेन्द्र हमारे राग-द्वेष और पापकर्मको दूर कीजिए।

गुप्तक्रियामुरजका उदाहरण—

हे ऋषभदेव! आप नम्र मनुष्योंकी सांसारिक व्यथाओंको दूर करनेवाले हैं, शोक रहित हैं और आपका हृदय उत्तम है—लोककल्याणकारक भावसे पूर्ण हैं। हे प्रभो! आप भामण्डल, सिंहासन, अशोकवृक्ष, पुष्पवृष्टि, मनोहर दिव्यध्वनि, श्वेतच्छत्र, चमर और दुन्दुभिनिनादसे सुशोभित होकर मधुर वाद्यों सहित स्तुतिपाठ करनेवाले देवेन्द्र, विद्याधर एवं चक्रवर्ती आदिके साथ (समवशरणभूमिमें) आसीन हुए थे और उन्हींके साथ आपने आकाशविहार किया था॥१५४३॥

यह गुप्त क्रिया मुरजबन्ध है। यहाँ तृतीयपादमें 'ऐः' क्रिया गुप्त है। √इण् गतौसे लङ्लकार मध्यपुरुष एकवचनमें 'ऐः' क्रियारूप निष्पन्न होता है। 'आकाशमें देवादिके साथ विहार किया' अर्थ है। रचित स्तोत्रोंसे स्तुति करनेवाले और दर्दुर—नगाडा आदि वाद्योंसहित।

मुरजकी रचना दूसरे प्रकारसे भी होती है। यथा—चार-चार चरणोंको नीचे-नीचे रखकर प्रथमपादके प्रथम अक्षरको तृतीय चरणके द्वितीयाक्षरके साथ; तृतीयपादके प्रथम अक्षरको प्रथमचरणके द्वितीय अक्षरके साथ लेकर समाप्तिपर्यन्त

---

१. घनं निबिडं —क।

द्वितीयपादस्य प्रथमाक्षरं चतुर्थपादस्य द्वितीयाक्षरेण सह चतुर्थपादस्य प्रथमाक्षरेण सह द्वितीयपादस्य द्वितीयाक्षरं गृहीत्वा पुनरनेन तावन्नेतव्यं यावत् परिसमाप्तिर्भवति, ततो मुरजबन्धः स्यात् ।

धिया ये श्रितये तार्त्या यानुपायान्वरानतः ।
येऽपापा यातपारा ये श्रियाऽऽयातानतन्वत ॥१५५॥

अर्धभ्रमः गूढपश्चार्द्धश्च । कोऽस्यार्थः—चतुरः पादानधोऽधो विन्यस्य चतुर्णां पादानां चत्वारि प्रथमाक्षराणि तेषामपि चत्वार्य्यन्त्याक्षराणि गृहीत्वा प्रथमपादो भवति । तेषां द्वितीयाक्षराणि चत्वार्यन्त्यसमीपाक्षराणि चत्वारि गृहीत्वा द्वितीयपादो भवति एव चत्वारोऽपि पादाः साध्याः । अनेन न्यायेन अर्धभ्रमो भवति । प्रथमार्द्धे यान्यक्षराणि तेषु पश्चिमार्द्धाक्षराणि सर्वाणि [1]विशन्ति । एकस्मिन्नपि समानाक्षरे बहूनामपि समानाक्षराणां प्रवेशो भवति । अतो गूढपश्चार्द्धोऽप्ययं भवति । धिया बुद्धया । ये यदो रूपम्, श्रितया आश्रितया सेव्यया इत्यर्थः । इता विनष्टा आर्तिः मनःपीडा यस्याः सेयमितार्तिः तया । यान यदः शसन्तप्रयोगः । उपयान् उपपूर्वस्य अय गतौ इत्यस्याजन्तस्य रूपम् उपगम्यानित्यर्थः वराः प्रधानभूताः इन्द्रादयः नताः प्रणताः ये च वक्ष्यमाणेन च शब्देन संबन्धः । न विद्यते पापम् एषां ते अपापाः शुद्धाः कर्मरहिता इत्यर्थः । यातं पारं यैस्ते यातपाराः अधिगतसर्वपदार्था इत्यर्थः । ये च श्रीर्लक्ष्मीस्तया आयातान् आगतान् अतन्वत तनु विस्तारे इत्यस्य धातोः लङन्तस्य रूपम् । यथा द्रव्येण राजान आश्रितान् विस्तारयन्ति उत्तरसूत्रे क्रियापदं तिष्ठति तेन सह संबन्धः ।

आसते सततं ये च सति [2]पुर्वक्षयालये ।
ते पुण्यधा रतायातं सर्वदा माऽभिरक्षत ॥१५६॥

---

रचना करनी चाहिए । पुन द्वितीयपादके प्रथमाक्षरको चतुर्थपादके द्वितीयाक्षरके साथ; और चतुर्थपादके प्रथमाक्षरके साथ द्वितीयपादके द्वितीयाक्षरको लेकर समाप्ति पर्यन्त रचना करनेसे मुरजबन्ध होता है ।

**अर्द्धभ्रमगूढपश्चार्द्ध चित्रका उदाहरण—**

जो पीडारहित–अनन्तसुख सम्पन्न है, प्राप्त हुई—ज्ञानावरणकर्मके अत्यन्त क्षयसे उपलब्ध—केवलज्ञानरूपी लब्धिसे सहित हैं; जिन्हें उपाय–सेवनीय समक्ष इन्द्रादि श्रेष्ठ पुरुष नमस्कार करते हैं, जो पापकर्ममलसे रहित है, जो संसारसमुद्रको पार कर चुके हैं अथवा जिन्होंने समस्त पदार्थोंको जान लिया है, जो शरणागतोंको लक्ष्मी द्वारा विस्तृत करते हैं—केवलज्ञानादि लक्ष्मीसे युक्त करते हैं और जो उत्कृष्ट तथा अविनाशी मोक्षमन्दिरमें सदा निवास करते हैं, वे कल्याणप्रदाता जिनेन्द्र भगवान्

---

१. प्रविशन्ति –क । २. पूर्वक्षयालये –ख ।

अर्धभ्रमः । सति शोभने पुरो महति अक्षयस्थाने [1]रतायातं भक्त्या समागतम् । मा मां अस्मदो रूपम् ।

चोरुश्रीशुभदौ नौमि रुचा वृद्धौ प्रपावनौ।
श्रीवृद्धौतशिवौ पादौ शुद्धौ तव शशिप्रभ ॥१५७॥

---

भक्तिवश सम्मुख आये हुए मुझ भक्तकी सदा रक्षा करें अर्थात् उनकी भक्ति-आराधनासे मैं अपना आत्मविकास करनेमें समर्थ हो सकूँ ॥१५५½; १५६½॥

यह अर्द्धभ्रम और गूढउत्तरार्द्धका उदाहरण है । इसका विवरण निम्न प्रकार है:—

पद्यके चारों चरणोंको नीचे-नीचे फैलाकर लिखे । चारों चरणोंके प्रथम और अन्तिम चार अक्षरोंको मिलानेसे श्लोकका प्रथम पाद बनता है । इन्ही चारों चरणो के द्वितीय तथा उपान्त्य अक्षर मिलानेसे द्वितीयपाद बन जाता है । इसी तरह तृतीय और चतुर्थपाद भी बना लेने चाहिए । इस प्रक्रियासे यह श्लोक अर्द्धभ्रम कहलाता है । इस पद्यके पूर्वार्धमें जो वर्ण आये हैं, उन्हीमें उत्तरार्द्धके साथ सब वर्ण प्रविष्ट हो जाते हैं । एक प्रकारके समान वर्णोंमें अनेक प्रकारके समान वर्णोंका भी प्रवेश हो सकता है । अतएव इसे गूढपश्चार्द्ध—पश्चार्ध भाग पूर्वार्धि भाग में गूढ–निहित होने से; कहा जाता है ।

'धिया'—बुद्धिसे; श्रितया—सेवनीय होने से; 'इता'–नष्ट हुई; 'आर्त्ति'—मनःपीडा—पीडारहित–अनन्त सुखसम्पन्न । 'उपयान्'–उपगम्यान्–उपगम्य समझकर; 'वराः—नम्रीभूत इन्द्रादि; 'अपापा'–पापकर्ममलसे रहित; 'यातपाराः'—संसार समुद्रसे पार पा चुके हैं । अथवा समस्त पदार्थोंका जिन्हे ज्ञान है । 'ये'–जो; 'श्रीः'–केवलज्ञान लक्ष्मी; 'आयातान्'–शरणागत हुए भव्य पुरुषोंको, 'अतन्वत'–विस्तृत करते हैं ।

'पुरी महति अक्षयस्थाने'—उत्कृष्ट तथा अविनाशी मोक्षस्थानमें । 'रतायातम्'–भक्ति पूर्वक सम्मुख आये हुए; 'मा'—माम्—मेरी—मुझ भक्तकी ।

अर्द्धभ्रमगूढ-द्वितीयपादका लक्षण—

हे चन्द्रप्रभ जिनेन्द्र ! आपके चरणकमल सुन्दर समवशरणादि लक्ष्मी और निःश्रेयस आदि कल्याणको देनेवाले हैं, कान्तिसे वृद्धिगत हैं—कान्तिमान् है, अत्यन्त पवित्र हैं, अन्तरंग और बहिरंग लक्ष्मीको प्राप्त करनेवाले हैं, प्रक्षालित हैं—इन्द्र, चक्रवर्ती, योगीन्द्र और विविध लक्ष्मीवान् पुरुषोंके द्वारा प्रक्षालित हैं, कल्याणरूप हैं और अत्यन्त शुद्ध हैं । अतः उन चरणोंको मैं नमस्कार करता हूँ ॥१५७½॥

---

१. रतायात —ख । २. श्रीश्च शुभं च श्रीशुभे चारुणी च ते श्रीशुभे च चारुश्रीशुभे ते दत्त इति । रुचा दीप्त्या वृद्धौ महान्तौ । श्रियं वृणुत इति श्रीवृतौ श्रीवृतौ च तौ धौतौ च शिवौ च तथोक्तौ । प्रथमप्रतौ पादभागे ।

[1]अर्धभ्रमगूढद्वितीयपादः श्लोकः।

हरतीज्याऽऽहिता तान्ति रक्षार्थायस्य नेदिता।
तीर्थादि श्रेयसे नेता ज्यायः श्रेयस्ययस्य हि ॥१५८॥

[2]अर्धभ्रमनिरोष्ठ्यगूढचतुर्थः हरति विनाशयति, इज्या पूजा, आहिता कृता तान्ति खेदं क्लेशं दुःखं, रक्षार्था पालनार्था। आयस्य [3]प्रयस्य [4]यत्नं कृत्वा नेदिता समीपीकृता। अन्तिकस्य णिचि कृते नेदादेशस्य रूपमेतत्। [5]शीतलतीर्थविच्छेदे उत्पन्नो यतस्ततस्तीर्थादिः संजातः। तस्य सबोधनं हे तीर्थादे। श्रेयसे नेता नामकः अज्यायः वृद्धत्वहीनः। श्रेयसि एकादशतीर्थंकरे त्वयि [6]अयस्य पुण्यस्य। हि यस्मात्। [7]एतदुक्तं भवति हे तीर्थादे अज्यायः त्वयि श्रेयसि आहिता इज्या रक्षार्था प्रयस्य पुण्यस्यान्तिका श्रेयोऽर्था। इह लौकिकार्थः तान्ति दुःखं हरति यतस्ततस्त्वं नेता नायक एव नान्यः।

अर्द्धभ्रम निरौष्ठ्यगूढ चतुर्थपादका उदाहरण—

हे तीर्थके आदिमें होनेवाले! जरारहित! श्रेयान्सनाथ भगवन्! प्रयत्नपूर्वक समीपीकृता तथा मन, वचन और कायकी एकाग्रता से की गयी आपकी पूजा सांसारिक सन्तापको हरती है, पुण्यकी रक्षा करती है और अनेक प्रकारके कल्याण प्राप्त कराती है। अतएव आप ही जगत्के सर्वश्रेष्ठ नायक है ॥१५८½॥

यह पद्य अर्धभ्रम है, इसमें ओष्ठ्य वर्ण नहीं है तथा चतुर्थपाद—''ज्यायः श्रेयस्ययस्य हि'' के समस्त वर्ण इस पद्यके अवशिष्ट तीन पादों में निहित है।

'हरति'—नष्ट करती है; 'इज्या'—पूजा, 'आहित'—की गयी; 'तान्तिम्'—क्लेश या दुःखको, 'रक्षार्था'—रक्षाके लिए; 'आयस्य'—प्रयत्न करके, 'नेदिता'—समीपीकृता। शीतलनाथ तीर्थंकरके तीर्थ—धर्मशासनके अन्तिम समयमें तीर्थ—धर्मका विच्छेद हो गया था, इसके पश्चात् श्रेयान्सनाथका जन्म हुआ। अतः इन्हें तीर्थके आदिमें उत्पन्न होनेवाला मानकर 'तीर्थादे' यह सम्बोधन निष्पन्न हुआ है। 'श्रेयसे'—नेता; 'अज्याय'—जरारहित.; 'श्रेयसि'—ग्यारहवें तीर्थंकर श्रेयान्सनाथमें की गयी भक्ति, 'अयस्य'—पुण्यकी; 'हि'—क्योंकि। यह अर्थ हुआ—

हे तीर्थके आदिमे उत्पन्न होनेवाले श्रेयान्सनाथ भगवन्! आपमें प्रयत्नपूर्वक की गयी भक्ति पुण्य और कल्याण प्रदान करती है। तथा आपकी पूजा सांसारिक

१. अर्धभ्रमगूढद्वितीयः पादः—ख। श्लोक इति पदं नास्ति—ख। २. अर्धभ्रमनिरोष्ठ्यगूढश्चतुर्थ—ख। ३. खप्रतौ प्रयस्य इति पद नास्ति। ४. प्रयत्नम्—ख। ५. स्याद्वादप्रवचनस्य प्रथमपुरुषमारभ्य शीतलतीर्थंकरपर्यन्तं धर्मोपदेशस्याविच्छित्ति.। पुनः शीतलश्रेयांसतीर्थंकरयोरन्तराले धर्मविच्छित्तौ सत्यां भव्यजनानामुत्पन्न इत्यर्थः। प्रथमप्रतौ पादभागे। ६. (अ) अन्यस्य पुण्यस्य—ख। (ब) अयस्य हि यस्मात् इति—क (पुण्यस्य इति पदं कप्रतौ नास्ति)। ७. एतदुक्तं भवति इति वाक्यं खप्रतौ नास्ति।

ततोतिता तु तेऽतोतः तोतृतोतीतितोतृतः ।
ततोऽतातिततो तोते ततता ते ततोततः ॥१५९॥

प्रथमपादोद्भूतपश्चार्द्धैकाक्षरविरचितः श्लोकः । प्रथमपादे यान्यक्षराणि तानि सर्वाणि पश्चिमार्द्धे यत्र तत्र व्यवस्थितानि नान्यानि सन्ति ॥ तता विस्तीर्णा, ऊतिः रक्षा, तता चासावूतिश्च ततोतिः तस्या भावः ततोतिता । तु विशेषे अतिपूजायां वर्तमानो भवति, तस्य केवलस्यापि प्रयोगः । किमुक्तं भवति—विशिष्टपूजितप्रतिपालनत्वं ते तव युष्मदः प्रयोगः । इतः इदमः प्रयोगः एभ्य इत्यर्थः । केभ्यः ? तोतृतोतीति तोतृतः तस्य विवरणं तोतृता ज्ञातृता । कुतः ? तु गतौ सौत्रिकोऽयं धातुः सर्वे [1]गत्यर्था ज्ञानार्थे वर्तन्त इति । ऊतिः रक्षा वृद्धिर्वा । अव रक्षण इत्यस्य धातोः क्त्यन्तस्य प्रयोगः । तोतृतायाः ऊतिः तोतृतोतिः इतिः अवगमः प्राप्तिर्वा इण् गतावित्यस्य धातोः क्त्यन्तस्य रूपं, तोतृतोतेः इतिः तोतृतोतीतिः ज्ञातृत्ववृद्धिप्रापणमित्यर्थः । [2]अथवा रक्षणविज्ञानमिति वा [3]अथवा ज्ञातृत्वरक्षणविज्ञानमिति वा तुदन्तीति तोतॄणि, तुद प्रेरणे इत्यस्य धातोः प्रयोगः । तोतृतोतीतेः तोतॄणि तोतृतोतीतितोतॄणि ज्ञानावरणादीनीत्यर्थः । तेभ्यः तोतृतोतीतितोतृतः । ततः तस्मात् । तातिः परिग्रहः परायत्तत्वं, दृश्यते चायं लोके प्रयोगः युष्मत्तात्या वयं वसामः युष्मत्परिग्रहेणेत्यर्थः । न तातिःअतातिः, अतात्या तता विस्तीर्णाः अतातिततः, अपरिग्रहेण महान्तो जाता इत्यर्थः ।

---

तापोको नष्ट करती है; अतएव आप ही सर्वश्रेष्ठ नायक है; अन्य कोई व्यक्ति नहीं ।

एकाक्षरविरचित चित्रालंकारका उदाहरण—

हे भगवन् ! आपने ज्ञानवृद्धिकी प्राप्तिको अवरुद्ध करनेवाले इन ज्ञानावरणादि कर्मोंसे अपनी विशेष रक्षा की है—ज्ञानावरणादि कर्मोंको नष्टकर केवलज्ञान, केवलदर्शनादि गुणोंको प्राप्त किया है । आप परिग्रहरहित—स्वतन्त्र हैं । इसलिए पूज्य और सुरक्षित हैं । प्रभो ! आपने ज्ञानावरणादि कर्मोंके विस्तृत—अनादिकालीन सम्बन्धको नष्ट कर दिया है; अतः आपकी विशालता—प्रभुता स्पष्ट है—आप तीनों लोकोंके स्वामी हैं ॥१५९½॥

इस पद्यके प्रथमपादमें जो अक्षर हैं, वे ही अक्षर शेष समस्त पादोंमें यत्र-तत्र स्थित है । पद्यकी रचना 'तकार' व्यंजनवर्णसे ही हुई है । अतः यहाँ एक व्यंजन द्वारा निर्मित चित्रालंकार है ।

'ततोतिता'—ज्ञान दर्शनादि गुणोंसे विस्तृत रहनेका भाव; 'तु'—विशेष, अतिपूजामें; 'ते' तुम्हारा, अर्थात् भक्ति और ज्ञानादिसे सम्पन्न जीवोंके प्रतिपालनका तुम्हारा

---

१. गत्यर्थो इति –ख । २. अथवा रक्षणविज्ञानमिति वा इति वाक्यं कप्रतौ नास्ति ।
३. अथवा ज्ञातृत्वरक्षणविज्ञानमिति वा इति वाक्यं खप्रतौ नास्ति ।

अतातिततेषु उता बद्धा ऊतिः रक्षा यस्य सः अतातिततोतोतिः तस्य संबोधनम् अतातिततोतोते ततता विशालता प्रभुता त्रिलोकेशत्वमित्यर्थः। ते तव ततं विशालं विस्तीर्णम् उतं बन्धः ज्ञानावरणादीना संश्लेषः। ततं च तदुतं ततोतं तत् तस्यतीति ततोततः तस्य संबोधनं हे ततोतत।

येयायायाययेयाय नानानूनाननानन।
ममाममाममामामिताततोतिततीतितः ॥१६०॥

[1]एकाक्षरविरचितैकपादश्लोकः। येयः प्राप्यः अयः पुण्यं यैस्ते येयायाः। अयः प्राप्तः अयः सुखं येषां ते अयायाः येयायाश्च अयायाश्च येयायायायाः। येयायायायैः येयः प्राप्यः अयः [2]मार्गो यस्यासौ येयायायाययेयायः तस्य संबोधनं

---

स्वभाव है; 'इत'—इनसे, किनसे, 'तोतृता'—ज्ञानशीलता; 'ऊतिः'—रक्षा अथवा वृद्धि, 'तोतृतोतोति'—ज्ञानशीलता—ज्ञानादिगुणोंकी वृद्धि प्राप्त करना अथवा ज्ञानशीलताकी रक्षाका विधान; 'तोतृतोतोतितोतृतः'—ज्ञानावरणादिसे; 'तत'—इस कारण; 'अतातिततोतोतोते'—अपरिग्रहके कारण श्रेष्ठ महान् हैं। 'ततता'—विशालता—प्रभुता अर्थात् त्रैलोक्यका स्वामित्व, 'ते'—तुम्हारा; 'ततोततः'—बन्धको नष्ट करनेवाले—द्रव्यकर्म, भावकर्म और नोकर्मरूप आवरणको नष्ट करनेवाले, 'उतं'—ज्ञानावरणादि कर्मोंके संश्लेषको, 'तोते'—नमस्कार या पूजन करता हूँ।

'तु' का प्रयोग विशेष या अतिशय पूजाके लिए किया जाता है। √तु गत्यर्थक सौत्रान्तिक है। सभी गत्यर्थक धातुएँ ज्ञानार्थक भी होती हैं। 'ऊतिः' √अव् रक्षार्थक धातुका क्त्यन्त प्रयोग है। इसका अन्य अर्थ वृद्धि भी है। 'इतिः' यह प्रयोग √इण् गतौका क्त्यन्त है ॥१५९३॥

एकाक्षरविरचितैकपाद चित्रका उदाहरण—

हे भगवन्! आपका यह मोक्षमार्ग उन्हीं प्राणियोंको प्राप्त हो सकता है, जो पुण्यबन्धके सम्मुख हैं या जिन्होंने पहले पुण्यबन्ध किया है। समवशरणमें आपके चार मुख दिखलाई पड़ते हैं। आपका पूर्ण केवलज्ञान संसारके समस्त पदार्थोंको एक साथ जानता है। यद्यपि आप ममत्वसे रहित हैं, तो भी सांसारिक अनेक बड़ी-बड़ी व्याधियोंको नष्ट कर देते हैं। हे प्रभो! आप मेरे भी जन्म-मरण रूप रोगको नष्ट कीजिए ॥१६०३॥

उपर्युक्त पद्यका प्रत्येक पाद एक ही व्यंजन द्वारा निबद्ध है।

'येयः'—प्राप्य है पुण्य जिनको या जिन्हें; 'अयः'—सुख अथवा मार्ग। 'येयायायाययेयाय'—जिनको पुण्य प्राप्त है अथवा जिन्हें सुख प्राप्त है, उन्हींको

---

१. विरचितैकैकपाद''' क। २ मार्गस्य स्थाने प्राप्यः इति पाठः —ख।

हे [1]येयायायायेयाय। नाना अनेकम् अनूनं संपूर्णं, नाना च अनूनं च नानानूने। आननं मुखकमलम्, अननं केवलज्ञानम् आननं च अननं च आननानने। नानानूने आननानने यस्यासौ नानानूनाननानन: तस्य संबोधनं हे नानानूनाननानन। मम अस्मदः प्रयोगः। [2]ममः मोहः दृश्यते लोके प्रयोगः, कामः क्रोधो ममत्वमिति। न विद्यते ममो यस्यासौ अममः तस्य संबोधनं हे अमम। अमो व्याधिः तम्। आम, क्रियापदं अम रोगे इत्यस्य रूपम्। अमम् आम [3]विनाशय। न मिता अमिता अपरिमिता, आततिः महत्त्वम्। अमिता आततिर्यासां ताः [4]अमिताततयः, ईतयः व्याधयः, अमिताततयश्च ताः ईतयश्च अमितातततीतयः, तासां [5]ततिः संहृतिः अमिता ततीतिततिः, इतिः दमनं प्रसरः अमिता ततीतितते: इतिः अमितातततीतिततीतिः तां तस्यतीति अमिताततीतिततीतितः तस्य संबोधन हे अमितातततीतिततीतितः। किमुक्तं भवति हे एवंगुणविशिष्ट मम अमं रोगम् आम विनाशय।

मानोनानामनूनानां मुनीनां मानिनामिनम्।
मनूनामनुनौमोमं नेमिनामानमानमन् ॥१६१॥

द्व्यक्षरम्। मानोनानां गर्वहीनानाम् अनूनानां गुणसंपूर्णानाम्। मानिनां पूजावताम्। मनूनां ज्ञानिनाम्।

---

मोक्षमार्ग प्राप्य है। 'नानानूनाननानन'—समवशरणमें अनेक—चतुर्मुख एवं ज्ञान दोनोंसे युक्त, 'अममाममाम'—मोह-ममतासे रहित हैं; 'मम.'—मोह; काम क्रोधको ममत्व कहा जाता है। 'अमम्' व्याधिको, 'आम'—नष्ट कीजिए; 'अमितातततीतिततीतितः'—अपरिमित ईतियो—व्याधियोंके समूहके दमनको प्राप्त करनेवाले हे प्रभो (सम्बोधन)! उक्त गुण विशिष्ट होते हुए, आप मेरे—भक्तके जन्ममरणरूप रोगको नष्ट कीजिए।

'आम' क्रियापद है; यह√अम् रोगेसे निष्पन्न है। 'अमम् आम' रोग विनाशके लिए। 'अनूनम्' पद सम्पूर्ण अर्थमें प्रयुक्त होता है। 'अननम्' का अर्थ केवलज्ञान है। 'आतति.' महत्त्व अर्थसूचक पद है।

द्व्यक्षर चित्रका उदाहरण—

मैं अहंकार-रहित, उत्कृष्ट एवं सम्पूर्ण चारित्रके धारक, पूज्य और ज्ञानी मुनियोंके स्वामी भगवान् नेमिनाथको मन, वचन, कायसे पुन:-पुनः नमस्कार करता हुआ उनकी निरन्तर स्तुति करता हूँ ॥१६१॥

यह पद्य मकार और नकार इन दो वर्णोंसे रचित है। 'मानोनानाम्'—अहंकार-रहित; 'अनूनानाम्'—गुणसम्पूर्ण; 'मानिनाम्'—पूज्य, 'मनूनाम्'—ज्ञानी या ज्ञानवाले।

---

१. येयायायायेयाय इति —ख। २. ममः स्थाने मम इति —ख। ३. विनाशय इत्यस्य स्थाने विनाशाय —ख। ४. अमितातयः इति —ख। ५. खप्रतौ ततिः इति पदं नास्ति।

भासते विभुतास्तोना ना स्तोता भुवि ते सभाः।
याः श्रिताः स्तुतगीत्यानुनुत्या गीतस्तुताः श्रिया ॥१६२॥

गतप्रत्यागतार्द्धः। वर्णाः क्रमेण पठ्यन्ते पङ्क्त्याकारेण ये पुनः। त एव वैपरीत्येन गतप्रत्यागतः स च। विभुतया स्वामित्वेन अस्ताः क्षिप्ताः ऊनाः न्यूनाः याभिस्ताः। ना पुरुषः स्तोता सभाः समवसृतीः[1]। यः स्तौति स भासते।

नतपाल महाराज गीत्या नुत ममाक्षर।
रक्ष मामतनुत्यागी जराहा मलपातन ॥१६३॥

गतप्रत्यागतैकश्लोकः। मम गीत्या नुत अतनुत्यागी अनल्पदाता। जराहा वृद्धत्वहीनः मलपातन पापनाशक।

---

गतप्रत्यागतार्द्ध चित्रका उदाहरण—

हे स्तुत ! आपकी स्तुति करनेवाला पुरुष भूतलपर उन समवशरण-सभाओंको पाकर अत्यन्त शोभित होता है, जो सभाएँ अष्ट महाप्रातिहार्यरूप लक्ष्मीसे सुशोभित होती हैं, संगीतमय स्तोत्रोंसे जिनका वर्णन किया जाता है, श्रेष्ठ पुरुषोंके नमस्कारसे पूज्य हैं और जिन्होंने अपने वैभवसे अन्य सभाओंको तिरस्कृत कर दिया है ॥१६२½॥

यह गतप्रत्यागतार्द्धका उदाहरण है। श्लोकके अर्धभागको पंक्त्याकारसे लिखकर क्रमपूर्वक पढना चाहिए। इस अलंकारमें विशेषता यह है कि क्रमसे पढ़नेमें जो अक्षर आते हैं, वे अक्षर विपरीत क्रम—दूसरी ओरसे पढ़नेमें भी आते हैं। इसी तरह श्लोकके उत्तरार्द्ध भागको भी लिखकर पढ़ना चाहिए। गत प्रत्यागत विधि अर्धश्लोकमें है, अतः यह गतप्रत्यागतार्ध अलंकार है।

'विभुतया'—स्वामिरूपसे; 'अस्ताः'—तिरस्कृत कर दिया है, सभाओंको जिसने। 'ना'—पुरुष—स्तोता—स्तुति करनेवाला, 'सभाः' समवशरणभूमि। 'यः'—जो; स्तौति—स्तुति करता है।

गतप्रत्यागतैक चित्रका उदाहरण —

हे नम्र मनुष्योंके रक्षक ! हे मत्कृत—मेरे द्वारा का गयो, स्तुतिसे पूजित ! हे अविनाशी ! हे दुष्कर्मरूपी मलका नष्ट करनेवाले धर्मनाथ महाराज ! मेरी रक्षा कोजिए—मुझे सासारिक दुःखोंसे छुड़ाकर अविनाशी मोक्षपद प्रदान कोजिए। यतः आप महान् दाता हैं—सर्वोत्कृष्ट दानो हैं और जन्म-जरा आदि दोषोंका नष्ट करनेवाले हैं ॥१६३½॥

'मम गीत्या'—मेरे स्तोत्रोंसे; 'नुत'—स्तुतिसे पूजित, 'अतनुत्यागी'—महान् दाता, 'अराहा'—वृद्धत्वहीन—जन्म-जरा आदि दोषोंसे रहित, 'मलपातन'—पापनाशक।

---

1. समवसृतीः —क।

वन्दे चारुरुचां देव भो वियाततया विभो ।
त्वामजेय यजे मत्वा तमितान्तं ततामित ॥१६४॥

गतप्रत्यागतपादयमकश्लोकः ॥ चारुरुचां [1]शोभनदीप्तीनां नाथ । तमितः नष्टः अन्तः क्षयः यस्य तम् । ततम् उरुम् अमितम् अमेयम् वस्तु येनासौ । मत्वा विचार्य । वियाततया धृष्टत्वेन । वन्दे यजे च त्वामित्यर्थः ।

पारावाररवारापारा क्षमाक्ष क्षमाक्षरा ।
वामानाममनामावारक्षमर्द्धर्द्धमक्षर ॥१६५॥

बहुक्रियापदद्वितीयपादमध्ययमकातालव्यव्यञ्जनावर्णस्वरगूढद्वितीयपाद-सर्वतोभद्रः ॥ [2]गतप्रत्यागतार्द्धभ्रम इत्यष्टधा । बहुक्रियापदानि कानि ? अम अव । आरक्ष । अथ द्वितीयपादे [3]क्षमाक्षर इत्यावर्तितम् । सर्वाणि अतालव्य-व्यञ्जनानि अवर्णस्वराः सर्वे नान्यः स्वरः द्वितीयपादे यान्यक्षराणि तान्यन्येषु

---

गतप्रत्यागतपादयमकका उदाहरण—

हे विभो ! आप उत्तम कान्ति, भक्ति अथवा ज्ञानसे सम्पन्न जीवोंके देव हो—उनमें अत्यन्त श्रेष्ठ हो—अन्तरंग और बहिरंग शत्रुओंसे अजेय हो, अनन्त पदार्थोंका प्ररूपण करनेवाले हो अथवा ज्ञान-दर्शनादि गुणोंसे विस्तृत और सीमारहित हो । हे पद्मप्रभदेव ! मैं आपको अन्तरहित अविनश्वर मानकर बड़ी धृष्टतासे नमस्कार करता हूँ और धृष्टतासे ही आपका पूजन करता हूँ ॥१६४½॥

प्रथमपादके चार अक्षरोंको क्रमसे लिखकर पाठ करे; पश्चात् उनका व्युत्क्रमसे पाठ करे । क्रमपाठमें जो अक्षर हैं, विपरीत पाठमें भी वे ही अक्षर रहते हैं । इसी प्रकारसे समस्त पादोंको समझना चाहिए ।

'चारुरुचाम्'—उत्तम कान्तिवाले भगवान्—'तमितः'—अन्तरहित अविनश्वर; 'वियाततया'—धृष्टता से; 'वन्दे'—यजे—पूजा करता हूँ ।

बहुक्रियापद....स्वर-गूढ....सर्वतोभद्रका उदाहरण—

हे प्रभो ! आपकी दिव्यध्वनि समुद्र-गर्जनाके समान अत्यन्त गम्भीर है । आप समस्त पदार्थोंके जाननेवाले हैं । पापोंके नाश करनेवाले हैं । ज्ञानादि गुणोंसे वृद्ध हैं। क्षय रहित हैं । हे भगवन् ! आपकी क्षमा अपार और अविनाशी है । अतएव आप मुझ वृद्धको भी प्रसन्न कीजिए, सुशोभित कीजिए तथा पालित कीजिए ॥१६५½॥

उक्त पद्यमें 'अव', 'अम' और 'रक्ष' इन तीन क्रिया पदोंके रहनेसे बहु-क्रियापद है । द्वितीयपादमें 'क्षमाक्ष, क्षमाक्ष'की आवृत्ति होनेसे द्वितीयपाद मध्य-

---

१. शोभनदीप्तिमतां नाथ –क । २. गतप्रत्यागतार्द्धभ्रम इत्यष्टधा इति पाठो कप्रतौ नास्ति । ३. क्षमाक्ष इत्यावर्तितम् –क ।

त्रिषु पादेषु सन्तीति यतः ततो गूढद्वितीयपादः सर्वैः प्रकारैः पाठः समान इति सर्वतोभद्रः। पारावारस्य समुद्रस्य रवो ध्वनिः पारावाररवः पारावाररवम् इयर्ति गच्छतीति पारावाररवारः तस्य संबोधनं हे पारावाररवार समुद्रध्वनिसदृशवाणीक। न विद्यते पारम् अवसानं यस्याः असावपारा अलब्धपर्यन्ता। क्षमां पृथ्वीम् अक्ष्णोति प्राप्नोतीति क्षमाक्षः ज्ञानव्याप्तसर्वमेयः तस्य संबोधनं हे क्षमाक्ष क्षमा सहिष्णुता सामर्थ्यं वा। अक्षरा अविनश्वरा। वामानां पापानां अमन खनक। अम प्रीणय। अव शोभस्व। आरक्ष पालय। मा अस्मदः इबन्तस्य रूपम् (?) हे ऋद्ध वृद्ध। ऋद्धं वृद्धम्। न क्षरतीत्यक्षरः तस्य संबोधनं हे अक्षर। समुदायार्थः। हे जिननाथ पारावाररवार क्षमाक्ष वामानाममन ऋद्ध अक्षर ते क्षमा अक्षरा अपारा, यतः ततः [1]मा ऋद्धम् अम अव आरक्ष। अतिभाक्तिकस्य वचनमेतत्।

वर्णभार्यातिनन्द्याववन्द्यानन्त सदारव॥
वरदातिनतार्यांव नर्यातान्तसभार्णव॥१६६॥

---

यमक है। तालव्य—इ वर्ण, चवर्ग, य और श वर्णोंके न होनेसे 'अतालव्यंजन' है। अवर्णस्वरके होनेसे 'अवर्णस्वर' है। प्रथम, तृतीय और चतुर्थपादमें द्वितीयपादके गुप्त होनेसे 'गूढद्वितीयपाद' है। सब ओरसे एक समान पढ़े जानेके कारण सर्वतोभद्र तथा क्रम और विपरीत क्रमसे पढ़े जानेके कारण गत-प्रत्यागत और अर्धभ्रमरूप होनेसे 'अर्धभ्रम' इस प्रकार आठ प्रकार का चित्रालंकार है।

'पारावाररवः'—समुद्रकी गर्जनाके समान गम्भीर दिव्यध्वनि; 'अपारा'—अलब्धपर्यन्त—अपार; 'क्षमाक्ष'—समस्त पदार्थोंके जाननेवाले अथवा समस्त सामर्थ्ययुक्त, 'अक्षरा'—क्षयरहित, 'वामानामन'—पापोंके नाश करनेवाले, 'अम'—प्रसन्न कीजिए; 'अव'—शोभित कीजिए, 'आरक्ष'—रक्षा कीजिए, 'मा'—मुझको; 'ऋद्ध'—वृद्ध। समुदाय अर्थ पूर्वोक्त है। यह अत्यन्तभक्त का वचन है।

गूढस्वेष्टपादचक्रका उदाहरण—

हे अनुपम सौन्दर्यसे शोभमान! हे अष्टमहाप्रातिहार्यरूप विभूतिसे सम्पन्न! हे सुर-असुरो द्वारा वन्दनीय! हे उत्तम दिव्यध्वनिसे सहित! हे इच्छित पदार्थोंके देनेवाले! हे अत्यन्त नम्र साधुपुरुषोंके रक्षक! हे श्रेष्ठ! हे क्षोभरहित! समवशरण-समुद्रसे संयुक्त! अनन्तनाथ जिनेन्द्र! मेरी रक्षा कीजिए—मुझे संसारके दुःखोंसे बचाइए॥१६६॥

इस पद्यमें स्वेष्ट—इच्छित—पाद शेष तीन पादोंमें गूढ है तथा चक्रबद्ध चित्रालंकार भी है।

---

१. मा —क।

गूढस्वेष्टपादचक्रः श्लोकः। यः आत्मन इष्टः पादः सोऽन्येषु पादेषु गुप्यते यत्र:। वर्णेन शरीरप्रभया भाति शोभते इति वर्णभः [1]शरीरकान्त्युत्कृष्ट इत्यर्थः। तस्य संबोधनं हे वर्णभ। आर्य पूज्य। अतिनन्द्य [2]सुष्टु समृद्ध। अव रक्ष। लेडन्तस्य रूपं क्रियापदम्। वन्द्य देवासुरैरभिवन्द्य हे अनन्त [3]चतुर्दश-तीर्थंकर। सन् शोभनः आरवः वाणी सर्वभाषात्मिका यस्यासौ सदारवः तस्य संबोधनं हे सदारव। वरद इष्टद। अतिशोभनं नताः प्रणताः अतिनता अति-नताश्च ते आर्याश्च अतिनतार्याः। तान् अवति रक्षतीति अतिनतार्यावः तस्य संबोधनम् अतिनतार्याव। वर्य प्रधान सभा एव अर्णवः समुद्रः अतान्तः अभिन्नः अक्षुभितः सभार्णवः समवसृतिसमुद्रः यस्यासौ अतान्तसभार्णवः तस्य संबोधनं हे अतान्तसभार्ण—किमुक्तं भवति—हे अनन्त वर्णभादिविशेषणविशिष्ट अव पालय मामिति संबन्धः। अन्यांश्च पालय। एतत्सर्वं जिनशतके प्रोक्तम्।

नायकं नौमि तत्त्वतः श्रेयांसं पृतनां [4]तनाम्।
नाऽतनानातनानात जयत्याधीं तनावित ॥१६७॥

दर्पणबन्धः

[5]षड्वारपादमध्ये च सन्धौ च भ्रामयेत्कविः।
तथैकं तस्य मध्ये च दर्पणाह्वयबन्धके ॥१६८३॥

ततां विस्तृतां। ना पुमान्। आतनम् आगमनम्, अनातनम् अगमनम्,

---

'वर्णभ'—अनुपम सौन्दर्य; 'आर्य'—पूज्य; 'अतिनन्द्य'—विभूतिसे समृद्ध या सम्पन्न, 'अव'—रक्ष—रक्षा कीजिए; लेट्लकारका क्रियापद है। 'वन्द्य'—वन्दनीय; 'सदारवः'—दिव्यध्वनिसे युक्त; 'वरद'—वरदान—इच्छित पदार्थोंको देनेवाले; 'अतिनतार्याव'—अत्यन्त नम्र आर्यपुरुषोंके रक्षक; 'अतान्तसभार्णवः'—क्षोभरहित, समवशरण-समुद्रसे संयुक्त। अत्यन्त सौन्दर्ययुक्त, महाविभूति सम्पन्न आदि विशेषणोंसे युक्त हे प्रभो! दुःखोंसे मेरी रक्षा कीजिए। यह सब जिनशतकमें कहा गया है।

दर्पणबन्धका उदाहरण—

हे गमनागमनरूप—जन्म-मरणरूप संसार प्रपंचसे रहित! श्रेयान्सनाथ भगवन्! आप अपने शरीरकी कान्तिसे समवशरणमें स्थित रहते हैं। आपने कर्म-सेनाको जीत लिया है और आप ही तत्त्वतः मोक्षमार्गके नेता हैं, अतएव मैं आपको नमस्कार करता हूँ ॥१६७३॥

'ततां'—विस्तृत; 'ना'—पुरुष; 'आतनम्'—आगमन—जन्म; 'अनातनम्'—

---

१. शरीरकान्त्युत्कृष्ट इत्यर्थः —क। २. सुष्ठु —ख। ३. चतुर्दशतीर्थंकर —ख।
४. तनुम् —ख। ५. षड्वारं पादमध्ये —क-ख।

तेन गमनरूपभवभ्रमणेन नातति न भ्रमति इति अतनानाततनानातः तस्य संबोधनम् । तनावित तनौ इत लीन । सामर्थ्यात्समवसरणशरीरस्थित । यतः आघों पृतनां कर्मसेनां त्वत्तो ना जयति इति तत् नौमीति संबन्धः ॥

पादत्रितयमूर्ध्वाधः क्रमादालिख्य चान्तिमम् ।
पादं कोणचतुष्के तु लीनं कुर्वीत पट्टके ॥१६९१/२॥

धीशं कान्ताभयं देवं यस्यानन्तं च नत्वहम् ।
मीनाक्ष्येमि जितातङ्कं कान्ताधीताकधीकता ॥१७०१/२॥

यस्य मीनाक्षी अधीता कलाकुशला । के परमात्मनि धीर्यस्याः तस्याः भावः कधीकता, न कधीकता यस्यास्सा अधीकता परमात्मभावनारहिता कान्ता नास्ति तम् एमि आश्रयामि ।

---

अगमनम्—मरण—जन्म-मरणरूप संसारप्रपंचसे रहित; 'तनौ'—शरीरमें, 'इत'—लीन—कान्ति से समवशरणमें स्थित; 'आघो'—कर्म, पृतनाम्'—सेनाको, 'ना'—जीतते हैं, 'नौमि'—नमस्कार करता हूँ ।

दर्पणबन्धका स्वरूप—

जिस रचनाविशेषमें कवि छह बार पादमध्य, सन्धि और मध्यमें एक वर्णको घुमाता है, उसे दर्पणबन्ध कहते हैं ॥१६८१/२॥

पट्टकबन्धका स्वरूप—

जिस रचनाविशेषमें ऊपर और नीचे क्रमशः तीन चरणोंको लिखकर अन्तिम चरणको चारो कोणोमें लीन कर देते है, वह रचना पट्टकबन्ध कहलाती है ॥१६९१/२॥

उदाहरण—

ज्ञानादिगुणोंके स्वामी, स्त्रीसे निर्भय—विषय और कषायके जयी—संयमी अनन्तनाथ तीर्थंकरको नमस्कार करता हूँ । जिनकी मीनके समान नेत्रवाली मुक्तिरमा कान्ता है, और जिन्होने जन्म, मरण और जराके आतंकको जीत लिया है । उन अनन्तनाथका मैं आश्रय ग्रहण करता हूँ । अथवा जिस महापुरुषकी मीनके समान नयनवाली, कलाकुशला और परमात्माके ध्यानसे रहित कान्ता नहीं है, जिन्होंने आतंकको जीत लिया है, जो बुद्धिशाली हैं और कान्ताके भयसे रहित हैं, उन अनन्तनाथकी शरण मैं जाता हूँ ॥१७०१/२॥

'यस्य'—जिसकी 'मीनाक्षी'—कलाकुशल अथवा मीनके समान नेत्रवाली, 'के'—परमात्मामें धी बुद्धि है जिसकी; 'कधीकता'—परमात्मभावनारहित, 'कान्ता'—प्रिया, नहीं है । 'एउमि'—उनकी शरण ग्रहण करता हूँ ।

चतुष्कबन्धसन्धौ[1] तु भ्रामयेदाद्यवृन्तयोः ।
द्वे चैकं वृन्तमध्ये वा तालवृन्तप्रबन्धके ॥१७१३॥
जिन त्वयि जना भान्ति सदा सति नुतिप्रियाः ।
शीलजालनताः सर्वेऽतो नः पाहि सदाऽमल ॥१७२३॥
सति प्रशस्ते त्वयि ।
प्रतियन्त्रं चतुष्कं द्वे द्वे चोर्ध्वाधोऽन्तरे तथा ।
मध्येऽप्येकं लिखित्वैवं निःसालं बन्धमुन्नयेत् ॥१७३३॥
महानन्द दयादान नतराज जरान्तक ।
जनानन्द दमाधार रक्ष माममभाक्षकम् ॥१७४३॥
अमं भक्तिमन्तम् । आक्षकं ते स्तुतौ व्यापकम् ।

---

तालवृन्तका स्वरूप—

जिस रचनाविशेषमें आदि और अन्तके वृन्तों तथा चतुष्कोण सन्धिमें एवं वृन्तके मध्यमें दो-दो बार एक-एक अक्षरका भ्रमण कराते हैं, उसे तालवृन्तप्रबन्धक कहते हैं ॥१७१३॥

उदाहरण—

हे विमलनाथ जिनेश्वर ! आपमें सर्वदा नम्रीभूत, शीलयुक्त भक्तजन सुशोभित होते हैं अर्थात् आपके निकटमें—समवशरणसभामें शीलगुणयुक्त भक्तजन, नम्रीभूत होनेके कारण सुशोभित होते हैं । अतः हे द्रव्यकर्म, भावकर्म और नोकर्ममलसे रहित जिनेश्वर, आप लोगोंकी रक्षा कीजिए ॥१७२३॥

निःसालबन्धका स्वरूप—

चौकोर प्रत्येक चतुष्कोणमे ऊपर, नीचे और अन्तर—व्यवहितमें दो-दो और मध्यमें एक-एक अक्षरको लिखनेसे निःसाल नामक बन्धकी रचना होती है ॥ १७३३ ॥

उदाहरण—

हे 'महानन्द' !—महान् आनन्द विशिष्ट—अनन्त सुख या आनन्दसे परिपूर्ण, 'दयादान'—दया प्रदान करनेवाले—परमौदारिक शरीरके कारण समस्त जीव हिंसासे रहित; 'नतराज'—विनम्र प्रवर—राग-द्वेष-मोहरहित; 'वृद्धताहीन'—जरारहित एवं मनुष्योंको ज्ञानोपदेश द्वारा आनन्दित करनेवाले प्रभो ! मुझ दीन, संयमी और प्रभुभक्तिसे परिपूर्ण आपकी स्तुति करनेवालेकी रक्षा कीजिए ॥१७४३॥

'अमम्'—भक्तिमान्की—भक्तकी, 'आक्षकम्'—तुम्हारी स्तुतिमें संलग्न ।

---

1. चतुष्कदण्डसन्धौ —क ।

भ्राम्यन्तीं त्रीणि च त्रीणि दलेष्वष्टसु कर्णिकाम् ।
एकेनैवाष्टकृत्वोऽपि [1]पूरयेद्ब्रह्मदीपिके ॥१७५३॥

विजित्याननमम्भोजं निन्ये जननवैरिणः ।
[2]कक्ष [3]माननयागम्यं सुपार्श्वं नन्नमीमितम् ॥१७६३॥

जन्मनः शत्रुभूतस्य यस्याननं स्वशोभया पद्मं जित्वा वनं निनाय तमिति संबन्धः ।

एकसंधौ तु षड्तारमेकमेकं द्विरानयेत् ।
शृङ्गे शिरसि च ग्रीवां [4]त्रियुक्तां परशौ पठेत् ॥१७७३॥

सोऽव्याच्छान्तिर्जितैना नो नोनोना गगनाङ्गनाम् ।
नातमा नाऽऽतमां तथ्यां सभां नत्वाऽन्तमातनाम् ॥१७८३॥

ब्रह्मदीपिकाका स्वरूप—

आठ दलोंमें तीन-तीन अक्षरोंको घुमानेसे और कर्णिकाको एक ही वर्ण द्वारा आठ बार भरनेसे ब्रह्मदीपिका नामक चित्र बनता है ॥१७५३॥

उदाहरण—

जनन—उत्पत्तिके शत्रुस्वरूप अर्थात् जन्म, मरण, जरादि रोगोको नष्ट करनेवाले और अपने मुख-सौन्दर्यसे कमल-सौन्दर्यको दूर करनेवाले एवं नय-प्रमाणसे अगम्य—अनन्त गुणोसे युक्त होनेके कारण प्रमाण-नयसे अविवेच्य हे सुपार्श्वनाथ भगवन्, मैं आपको नमस्कार करता हूँ ॥१७६३॥

जन्मके शत्रुभूत—जन्म-मरणसे रहित और जिनके मुख-सौन्दर्यने कमलके सौन्दर्यको जीतकर उसे वनमें खदेड़ दिया है, ऐसे सुपार्श्वनाथ तीर्थंकरको नमस्कार करता हूँ ।

परशुबन्ध चित्रका स्वरूप—

परशुवृत्तमें सन्धिस्थानमें जो एक अक्षर है, उसे छह बार दुहरावे । शृंग और शिरमें विद्यमान एक अक्षरको दो बार दुहरावे । इसी प्रकार तीन अक्षरोंसे युक्त ग्रीवाको भी दो बार दुहरावे ॥१७७३॥

---

१. पूरयेद् ब्रह्मबन्धके –क । पूरयेद् ब्रह्मदीपिका –ख । २. कक्षं –क । ३. प्रमाणनयाभ्यामगम्यम् प्रथमप्रतौ पादभागे । ४. त्रियुक्ता –ख ।

गगनाङ्गनां गगनस्याङ्गनम्[1] अङ्गणं यस्यास्ताम् । आतमा प्राप्तलक्ष्मीम् [2]अन्तो धर्मो मा लक्ष्मीर्येषां ते अन्तमाः मुनयः [3]तेषामातमामां । विशालां यस्य सभां । नातमाना । ना ना [4]पुमान् पुमान् वीप्सायां सर्वः पुरुषः । नत्वा अतमाः अज्ञानरहितो भवेत् । यश्च पुनः नोनो ना ना पुमान् ऊनो न किन्तु सर्वोऽपि जनो लक्ष्मीसमेतो भवति । जितैनाः जितम् एनः [5]पापं येनासौ । सः शान्तिर्जिनः नः अस्मानव्यात् ।

श्रृङ्गाग्रद्वयपूर्वभागेषु चतुरश्चतुरो लिखेत् ।
प्रवेशे निर्गमे चापि यानबन्धे प्रियावहे ॥१७९½॥

[6]घनसारतिरस्कारो कायगन्धः सुधीरधीः ।
धीरधीसुनुतोऽव्यात्सः सोऽजितः [7]सुरसानघः ॥१८०½॥

अत्याकृत्यमलो वरो भवयमः [8]कुर्वन्मति तापसे
तत्त्वाचिन्त्यमतीशिता तवसित ! स्तुत्योरुवाणिः पुनः ।
जिष्णूतस्फुटकीर्तिवारवशमः श्रेयोऽभिधे मण्डने ।
धीर स्थापय मां पुरो गुरुवर त्वं वर्द्धमानोरुधीः ॥१८१½॥

उदाहरण—

जिन शान्तिनाथ भगवान्‌ने समस्त पापोंको नष्ट कर दिया है और जो आकाशमें विद्यमान हैं, जो समवशरण लक्ष्मीको प्राप्त हैं और प्रत्येक व्यक्ति समवशरणमें आकर जिन्हें नमस्कार करता है और आत्मा अज्ञानान्धकारसे मुक्त हो जाती है तथा प्रत्येक व्यक्ति वहाँ लक्ष्मीरहित नही, अपितु अन्तरंग ज्ञानादि लक्ष्मीसे युक्त हो जाता है। उक्त गुणोसे विशिष्ट श्री शान्तिनाथ हमारी रक्षा करें ॥१७८½॥

यानबन्धका स्वरूप—

प्रियाको धारण करनेवाले यानबन्धमें शिखराग्रके दोनों ओरके ऊर्ध्वभागमें चार-चार अक्षरोंको लिखे तथा प्रवेश और निर्गम दोनों ही समय इनकी आवृत्ति करे ॥१७९½॥

उदाहरण—

जिनके शरीरकी गन्ध कपूरको तिरस्कार करनेवाली थी, जिनकी बुद्धि विद्वानों-को प्रेरित करती थी, जो गम्भीर बुद्धिवाले मनुष्योंके द्वारा संस्तुत थे तथा जो उत्तम प्रीतिसे सहित एवं पापसे रहित थे, वे अजितनाथ भगवान् हमारी रक्षा करें ॥१८०½॥

हे धीरवीर गुरुश्रेष्ठ वृषभ जिनेन्द्र ! आप अतिशय पूर्ण आकारके धारक तथा निर्मल—निष्पाप हैं, श्रेष्ठ हैं, संसार—पंचपरिवर्तनरूप संसारको समाप्त करनेवाले हैं,

---

१. अंगनम् –ख । २. अन्तो धर्मो वा लक्ष्मी येषाम् –ख । ३. तेषामतनाम् –क । ४. खप्रतौ एकमेव पुमान् पदं न तु द्विवारम् । ५. पापः –ख । ६. घनासार....ख । ७. गुणैः शोभनः अनघः निष्पापः प्रथमप्रतौ पार्श्वभागे । ८. कुर्वन्मतितापसे –ख ।

षडरं चक्रमालिख्यारमध्ये स्थापयेत्कविः।
त्रीन् पादान्नेमिमध्ये तु चतुर्थं चक्रवृत्तके ॥१८२½॥

अतिशयिताकारोऽनघो भवान्तकः। तपस्विनि श्रियं कुर्वन् [1]तत्त्वेष्व-चिन्त्यधियां मुनीनामीशो जिष्णुनेन्द्रेण ऊतं पालितं [2]विशदं यशोजलं यस्य सः। अव समन्तात् शमो यस्य सः। त्वं मुक्त्यलंकारे मां स्थापय। अत्र एकाद्यङ्क-क्रमेण पठिते सति अजितसेनेन कृतचिन्तामणिः भरतयशसीति गम्यते। एवं प्रकारान्तरेण किंचित् किंचिद्विशेषविशिष्टं बहुधा चक्रवृत्तं ज्ञेयम्।

द्वे द्वे पादे च कण्ठे च गर्भेऽष्टौ विलिखेत्कविः।
पार्श्वयोरन्त्यपादं तु लिखेत् भृङ्गारबन्धके ॥१८३½॥

भासते हंसविद्योतत्तद्योगतेजसा सभा।
साऽज ते गवि [3]संहन्तेनोऽतो मल्लिरवेनसाम् ॥१८४½॥

हंसकान्तिवच्छोभमान [4]प्रसिद्धध्यानजनितवाक्यदीप्त्या अज अनुत्प-द्यमान। गवि भुवि। एनसां पापानाम्। संहन्ता विनाशकः।

---

तपस्वियोंपर बुद्धि रखते हैं—तपस्वि-जनोंका पूर्ण ध्यान रखते हैं, आपको मुनियोंका स्वामित्व प्राप्त है अर्थात् आप मुनियोंके स्वामी हैं, स्तुतियोग्य विस्तृत वाणीसे सहित हैं, आपका निर्मल कीर्तिरूप जल इन्द्रके द्वारा सुरक्षित है, आप सब ओरसे शान्त हैं तथा आपकी विशाल बुद्धि निरन्तर बढती रहती है। अत. आप मुझे मोक्ष नामक कल्याणमें स्थिर कीजिए ॥१८१½॥

**चक्रवृत्तकका स्वरूप—**

कवि चक्रवृत्तकमें छह ओरवाले चक्रको लिखकर अरोंके बीचमें तीन पादोंको लिखे और चतुर्थपादको नेमि—चक्रधारामें लिखे ॥१८२½॥

**भृंगारबन्धका स्वरूप—**

भृंगारबन्धमें कवि पाद तथा कण्ठमें दो-दो अक्षरोंको, मध्यमें आठ अक्षरोंको और दोनों ओर अन्तिम पादका न्यास करे ॥१८३½॥

**उदाहरण—**

हे सूर्यके समान छविमान! हे अज—अनुत्पद्यमान! पृथिवीमें तुम्हारी समवशरण सभा प्रसिद्ध है। ध्यान द्वारा तुमने समस्त पापोंको नष्ट कर दिया है। अतः हे मल्लिनाथ स्वामी, आप हमारी रक्षा करें ॥१८४½॥

---

१. तत्त्वेष्वचिन्त्यधीया° —ख। २. विशदयशोजलम् —क। ३. संहन्तेनातो —ख।
४. प्रसिद्धध्यानजनितवाक्यप्रदीप्त्या —ख।

आदिः पादो द्वितीयो वा तृतीयो वा चतुर्थकः ।
[1]निगुह्यते चतुर्भेदे निगूढब्रह्मदीपिके ॥१८५३॥
भूमिपामरतुष्ट्यङ्गमाश्रितो मुदितोऽनिशम् ।
असुभूत्तीव्रपीडातः पातु मां मुनिसुव्रतः ॥१८६३॥

[2]गूढदीपिका ।

शीतलं विदितार्थौघं शीतीभूतं स्तुमोऽनघम् ॥
सुविदां वरमानन्दसूदितानङ्गदुर्मदम् ॥१८७३॥

छत्रबन्धः । यच्चात्र लक्षणं नोक्तं नीरोष्ठ्यबिन्दुमदित्यादिना प्रोक्त-चित्रसामान्यलक्षणमेव बोद्धव्यम् । विशेषलक्षणं तु यत्रास्ति तत्रावगम्यताम् ।

[3]चन्द्रातपं च सततप्रभपूतलाभ-
भद्रं दयासुखदमङ्गलधामजालम् ।
वन्दामहे वरमनन्तजयानयाजं
त्वां वीरदेव सुरसंचयशासशास्त्रम् ॥१८८३॥

अस्य विवरणं चान्द्री चन्द्रातपोऽपि च भवतापहृतौ कौमुदीसदृशम् । अनन्तं संसारं जयतीति [4]अनन्तसंसारजयः । आ समन्तात् नयति मोक्षमार्गं वक्तीत्यानयः । हारबन्धः ।

---

निगूढपादका स्वरूप—

चार भेदवाले निगूढ ब्रह्मदीपक बन्धमें प्रथम, द्वितीय, तृतीय अथवा चतुर्थपाद निगूढ किया जाता है। प्रथमादि पादोंको निगूढतासे ही इसके चार भेद होते हैं ॥१८५३॥

उदाहरण—

राजगण और देवगण जिसके शरीरके दर्शनमात्रसे निरन्तर हर्षित होते हैं, ऐसे बीसवें तीर्थंकर मुनिसुव्रत नाथ संसारके तीव्र दुःखोंसे हमारी रक्षा करें ॥१८६३॥

जिसने जीवाजीवादि पदार्थसमूहको जान लिया है, जो सुखदायक हैं, निष्पाप हैं और सुज्ञानियोंमें जो श्रेष्ठ हैं तथा जिन्होंने अनायास ही कामदेवके गर्वको खण्डित कर दिया है, उन दशम तीर्थंकर शीतलनाथकी स्तुति करता हूँ ॥१८७३॥

छत्रबन्ध—

हे वीरदेव ! वर्धमानजिनेन्द्र ! तुम भवातापको दूर करनेके लिए कौमुदी—चन्द्रमाकी चाँदनीके समान शीतलतादायक हो, निरन्तर शोभमान हो, पवित्रज्ञान-लाभके कारण श्रेष्ठ या शुभकर हो, दया-सुख आदिके देनेवाले हो, अनन्तसंसारके

---

१. निगूह्यते —ख । २. गूढब्रह्मदीपिका—क । ३. चन्द्राततपं—ख । ४. अनन्तजयः —ख ।

भावे मूढत्रयाढ्येन लोकेन स्तूयसे सदा ।
न स्तूयसे महाशास्त्रविदा गम्भीरया गिरा ॥१८९३॥

संबोधनगोपितं भवस्येश्वरस्य अपत्यं भाविः षण्मुखः तस्य संबोधनं भावे ।

इत्यलंकारचिन्तामणौ चित्रालंकारप्ररूपणो नाम द्वितीयः परिच्छेदः ॥२॥

---

जीतनेवाले हो, मोक्षमार्गके नेता हो, नित्य या शाश्वत हो और देवसमूहके उपदेशक हो, हम तुम्हें नमस्कार करते हैं ॥१८८३॥

हारबन्ध—

हे कार्त्तिकेय ! तुम सदा तीन मूढताओंसे युक्त मिथ्यादृष्टि संसारी व्यक्तियोंके द्वारा स्तुत्य हो, पर जिनागमके ज्ञाताओ द्वारा तुम्हारी स्तुति नही की जाती है ॥१८९३॥

यहाँ भावे सप्तम्यन्त पाठमे संबोधन गूढ है ।

अलंकारचिन्तामणिमें चित्रालंकारप्ररूपण नामक द्वितीय परिच्छेद समाप्त हुआ ॥२॥

[1]नमः सिद्धेभ्यः

## [2]अथ तृतीयः परिच्छेदः

शब्दार्थभङ्गतो यत्र प्रस्तुतादपरं वदेत् ।
वक्राभिप्रायतो वाक्यं वक्रोक्तिरिति सोदिता ॥१॥

कान्ते पश्य मुदालिमम्बुजदले नाथात्र सेतुः कथं
तिष्ठेत्तन्न च तन्वि[3] वच्मि मधुपं किं मद्यपायी वसेत् ।
मुग्धे मा कुरु तन्मतिं घनकुचे तत्र द्विरेफं ब्रुवे
किं लोकोत्तरवृत्तितोऽधम इह प्राणेश्वरास्ते वद ॥२॥

---

**वक्रोक्ति अलंकारका लक्षण—**

जिस रचनाविशेषमें शब्द और अर्थकी विशेषताके कारण प्राकरणिक अर्थसे भिन्न कुटिलाभिप्रायसे अर्थान्तर कहा जाये, उसे विद्वानोंने वक्रोक्ति अलंकार कहा है। आशय यह है कि वक्रोक्तिमें 'श्लेष'के कारण अथवा 'काकु'—ध्वनिविकारके कारण, किसीके अन्यार्थक वाक्यको किसी अन्य अर्थमें लगा लिया जाता है। वक्ताके द्वारा भिन्न अर्थमें कही गयी बातको भिन्न अर्थमें प्रतिपादन करना वक्रोक्ति है ॥१॥

**उदाहरण—**

हे कान्ते—प्रियतमे ! कमलदलपर प्रसन्नतापूर्वक विचरण करनेवाले भ्रमरको देखो; हे स्वामिन् ! यहाँ सेतु कैसे रह सकता है ? हे कृशाङ्गि, सेतु नहीं कह रहा हूँ, मधुपकी बात कह रहा हूँ। क्या मद्यपायी—मद्य पीनेवाला कमलदलपर रह सकता है ? हे मुग्धे—सरलचित्तवाली, यह बात न समझो। हे सघन—कठोर कुचवाली, मैं द्विरेफकी चर्चा कर रहा हूँ। हे लोकातिशायी व्यवहारसे पतित ! क्या यहाँ तुम्हारी प्राणेश्वरा-प्रियतमा रहती है यह बतलाइये ॥२॥

यहाँ 'अलिम्' के स्थानपर 'आलिम्' का प्रयोग कर वक्रोक्तिकी योजना की है। पृच्छक कमलदलपर अलिकी बात कहता है, पर उत्तर देनेवाली पत्नी 'आलिम्' अर्थात् सेतु या पुलका अर्थ लगाकर उत्तर देती है। जब अलिके पर्यायवाची मधुपका प्रयोग किया जाता है, तो श्लेष द्वारा मद्यपायी अर्थका उत्तर प्रस्तुत किया जाता है।

---

१. खप्रतौ नमः सिद्धेभ्य इति पदं नास्ति। २. अथ अलंकारचिन्तामणौ तृतीयः परिच्छेदः—ख। ३. खप्रतौ तन्वि इति पदं नास्ति।

अतिदूरपरित्यागात् तुल्यावृत्त्याक्षरश्रुतिः ।
या, सोऽनुप्रास इत्युक्तः कोविदानन्दकृद्यथा ॥३॥
सनयो विनयोपेतः प्रीतः सक्रमविक्रमः ।
वीरो धीरोऽज्वरोऽनिन्द्यो वन्द्यो रक्षतु नोऽक्षरः ॥४॥
अनुप्रासः स बोद्धव्यो द्विधा लाटादिभेदतः ।
लाटानां तत्पदः प्रोक्तश्छेकानां सोऽप्यतत्पदः ॥५॥

---

पुनः द्विरेफकी बात कही जाती है अर्थात् भ्रमर शब्द में दो रकार होनेसे वक्ता कमल-दलपर द्विरेफके विचरणकी चर्चा करता है तो श्रोता पत्नी 'प्राणेश्वरा' में द्विरेफ—दो रकारका अर्थ ग्रहणकर उत्तर देती है कि यहाँ प्राणेश्वर कहाँ है ? इस प्रकार प्रथमार्द्धमें काकु द्वारा और उत्तरार्द्धमें श्लेषद्वारा प्रस्तावित अर्थसे भिन्न अर्थके द्योतक वाक्यका आश्रय लेकर उत्तर दिया गया है । अतः यहाँ वक्रोक्ति है ।

अनुप्रासका लक्षण—

छन्दमें अत्यन्त दूरीका परित्याग करनेसे समान अक्षरोंकी आवृत्तिका श्रवण या निरन्तर आवृत्तिको विद्वानोंको आनन्दित करनेवाला अनुप्रास अलंकार कहते हैं । स्वरके वैसादृश्यमें भी शब्द अथवा व्यञ्जनके सादृश्यसे अनुप्रास अलंकार होता है । इसमें रस भावादिके अनुकूल एक 'प्रकृष्ट' अथवा चमत्कारपूर्ण शब्दन्यास ( अनु + प्र + आस ) अथवा शब्दावृत्तिरूप अलंकार रहता है ॥३॥

साहित्यदर्पणमें 'शब्दसाम्य' को और काव्यप्रकाशमें वर्णसाम्य' को अनुप्रास कहा गया है ।

रुद्रटने काव्यालंकारमें 'एकद्वित्रान्तरितम् द्वारा' व्यंजन या शब्दकी दूरीके अर्थको ग्रहण किया है । अलंकारचिन्तामणिके रचयिताने 'अन्तरित' पदके अर्थको 'अतिदूरपरित्यागात्' द्वारा अभिव्यक्त करनेका प्रयास किया है ।

उदाहरण—

नीतिवाला, विनयसे युक्त, प्रसन्न, क्रमसहित, पराक्रम युक्त, वीर, धीर, रोगरहित—जन्म-जरा-मरण रोगसे रहित, अनिन्द्य, सर्वथाप्रशंसनीय, अविनाशी, सिद्ध परमेष्ठी हमारी रक्षा करें ॥४॥

इस पद्यमें नयो-नयो, क्रम, क्रम, र-र, न्द्यो-न्द्यो में अनुप्रास है । इन वर्णोंके साम्यसे माधुर्यका सर्जन हुआ है ।

अनुप्रासके भेद—

यह अनुप्रास अलंकार लाट, आदिके भेदसे दो प्रकारका होता है । लाट देश-वाले कवियोंके लिए प्रिय होनेसे ( १ ) लाटानुप्रास और उससे भिन्न ( २ ) छेकानुप्रास कहा गया है ॥५॥

लाटानाम्—

यदि नास्ति स्वतः शोभा भूषणैः किं प्रयोजनम् ।
यद्यस्त्यङ्गगता शोभा भूषणैः किं प्रयोजनम् ॥६॥

छेकानाम्—

रमणी रमणीयाऽसौ मरुदेवी मरुन्मता ।
नाभिराजं महानाभिममूमुददनेकशः ॥७॥

केचिदेवमिच्छन्ति—

व्यञ्जनद्वन्द्वयोर्यत्र द्वयोरव्यवधानयोः ।
पुनरावर्तनं सोऽयं छेकानुप्रास उच्यते ॥८॥
सुरासुरानुवन्द्याङ्घ्रिर्जिताजिततमोद्युतिः ।
घनाघनाभवाक्यो मे मनो मनसि चोदतु ॥९॥

---

लाटानुप्रासका उदाहरण—

यदि स्वाभाविक सुन्दरता नहीं है तो अलंकारोंसे क्या प्रयोजन ? अर्थात् असुन्दर वस्तुकी शोभा अलंकारोंसे नहीं हो सकती है । यदि शरीरमें सौन्दर्य है तो भी अलंकारोंकी क्या आवश्यकता है ? अर्थात् आभूषणोंके बिना भी सहज सुन्दर वस्तु सुन्दर प्रतीत होती है ॥६॥

पद्यकी प्रथम पंक्तिमें 'शोभा', 'भूषणैः', 'किं', 'प्रयोजनम्' पदोंकी द्वितीय पंक्तिमें आवृत्ति हुई है । यहाँ शब्दों और पदोंके साम्य रहनेपर भी अर्थकी भिन्नता रहने से लाटानुप्रास है । वस्तुतः इस पद्यमें पद और विभक्त्यर्थ भी आवृत्त है ।

छेकानुप्रासका उदाहरण—

देवताओं द्वारा समादृत सुन्दररमणी मरुदेवीने महानाभि महाराज नाभिराजको अनेक बार आनन्दित किया ॥७॥

इस पद्यके प्रथम पादमें 'रमणी रमणी'; द्वितीय पाद में 'मरु मरु' और तृतीय-चतुर्थपादमें 'नाभि' 'नाभि' का साम्य है । असंयुक्त व्यंजनोका साम्य होनेसे छेकानुप्रास है ।

कुछ आचार्य छेकानुप्रासका लक्षण और उदाहरण अन्य प्रकारसे बतलाते हैं । यथा—जिस पद्यमें व्यवधान लक्षण रहित दो व्यंजनोंकी दो बार आवृत्ति होती हो, उसे छेकानुप्रास कहते हैं ॥८॥

उदाहरण—

देव-दानवोंसे वन्दनीय चरणयुगलवाले, अजित अज्ञानान्धकारको अपनी कान्ति

---

१. मरुन्नुता-ख । २. सुरासुराभिवन्द्या-क तथा ख । ३. जिताजिततमोद्युतिः ख । ४ मनसिजोऽवतु ख ।

व्यञ्जनानां भवेदेकद्वित्र्यादीनां तु यत्र च ।
पुनरुक्तिरयं वृत्त्यनुप्रासो भणितो यथा ॥१०॥
ललनां कोकिलालापां सुभद्रां विद्रुमाधराम् ।
भरतः सुरतोद्योगी वीक्षते स्म स्मरातुरः ॥११॥

स्वरव्यञ्जनयोर्नियमेन पुनरावृत्तिर्यमके । अनुप्रासे तु व्यञ्जनपुनरुक्ति-र्नियमेन । स्वरपुनरुक्तिरनियमेन । अतश्च अर्थभेदनियमानियमाभ्याम् च तयो-र्भेदः ॥

इत्यनुप्रासः ।

[1]श्लोकपादपदावृत्तिर्वर्णावृत्तिर्युताऽयुता ।
भिन्नवाच्यादिमध्यान्तविषया यमकं हि तत् ॥१२॥

---

तथा मेघके समान गम्भीर दिव्यध्वनि द्वारा दूर करनेवाले जिनेन्द्र भगवान् मेरे मनको इस जीवनमें आन्दोलित करें ॥९॥

उक्त पद्यमें 'सुरा' 'सुरा' 'जिता-जिता' तथा 'घना' 'घना' की आवृत्ति होनेसे छेकानुप्रास है ।

**वृत्त्यनुप्रासका लक्षण—**

जिस पद्यमें एक, दो और तीन आदि व्यंजन वर्णोंकी पुनरुक्ति हो, वहाँ वृत्त्य-नुप्रास अलंकार होता है ॥१०॥

वृत्त्यनुप्रास वह शब्दालंकार है, जिसमें अनेक व्यंजनोंकी स्वरूपतः समानता अथवा अनेक व्यंजनोंकी स्वरूपतः और क्रमशः समानता हो अथवा एक वर्णकी एक बार अथवा अनेक बार आवृत्ति होती है ।

**उदाहरण—**

सुरतके लिए उद्योग करनेवाले, कामसे व्याकुल भरतने कोयलके समान मधुर बोली वाली और प्रवाल मणिके समान लाल ओठवाली सुभद्रा रमणीको देखा ॥११॥

प्रस्तुत पद्यमें ल, ल, ला और र की आवृत्ति होनेसे वृत्त्यनुप्रास है ।

**अनुप्रास और यमकालंकारमें भेद—**

यमकालंकार में स्वर और व्यंजनोंकी नियमतः आवृत्ति होती है; पर अनुप्रास अलंकारमें व्यंजन वर्णोंकी आवृत्ति नियमतः और स्वरवर्णोंकी आवृत्ति अनियमतः होती है । अत: अर्थभेदके नियम-अनियमके कारण अनुप्रास और यमकमें भेद है ।

**यमकालंकारका लक्षण—**

श्लोककी आवृत्ति, श्लोकके पादकी आवृत्ति, पदकी आवृत्ति, वर्णकी आवृत्ति, भिन्नार्थ और अभिन्नार्थ श्लोकके आदि, मध्य और अन्तकी आवृत्तिसे युक्त और

---

१. श्लोकपादपदावृत्तिः ख ।

स्वयं शमयितुं नाशं विदित्वा सन्नतस्तु ते ।
चिराय भवतेऽपीड्यमहोरुगुरवेऽशुचे ॥१३॥
[1]स्वयं शमयितुं नाऽशं विदित्वा सन्नतः स्तुते ।
चिराय भवतेऽपीड्य महोरुगुरवे शुचे ॥१४॥

---

अयुक्त भी यमकालंकार होता है अर्थात् उक्त आवृत्तियाँ यमकका विषय है । आशय यह है कि जहाँ अर्थको भिन्नता रहते हुए श्लोक, पाद, पद और वर्णोंकी पुनरावृत्ति होती है वहाँ यमकालंकार होता है । यह आवृत्ति पादके आदि, मध्य अथवा अन्तमें होती है तथा कहीं अन्य पाद, पद और वर्णोंसे व्यवहित और कहीं अव्यवहित ॥१२॥

यमकालंकारके प्रमुखभेद निम्नप्रकार हैं—

(१) प्रथम और द्वितीयपादकी समानता होनेसे मुख यमक होता है ।
(२) प्रथम और तृतीयपादमें समानता होनेसे सन्दंश यमक होता है ।
(३) प्रथम और चतुर्थपादमें समानता होनेसे आवृत्ति यमक होता है ।
(४) द्वितीय और तृतीयपादमें समानता होनेसे गर्भ यमक होता है ।
(५) द्वितीय और चतुर्थपादमें समानता होनेसे संदष्टक यमक होता है ।
(६) तृतीय और चतुर्थपादमें समानता होनेसे पुच्छ यमक होता है ।
(७) चारों चरणोंके एक समान होनेसे पंक्ति यमक होता है ।
(८) प्रथम और चतुर्थ तथा द्वितीय और तृतीयपाद एक समान हों तो परिवृत्ति-यमक होता है ।
(९) प्रथम और द्वितीय तथा तृतीय और चतुर्थपाद एक समान हों तो युग्मक यमक होता है ।
(१०) श्लोकका पूर्वार्ध और उत्तरार्ध एक समान होनेसे समुद्गक यमक होता है ।
(११) एक ही श्लोकके दो बार पढ़े जानेपर महायमक होता है ।

पादांश, पदांश और वर्णोंकी आवृत्तिकी अपेक्षासे यमकके अनेक भेद हैं । यहाँ यमकालंकारके विभिन्न उदाहरणोंको प्रस्तुत किया गया है ।

हे जिनेन्द्र भगवन् ! शोक-राग-द्वेष-मोहको दूर करनेके हेतु; विनाशको शमन—शान्त करनेके लिए आपको समर्थ जानकर सुखप्रद और महाज्ञान—केवलज्ञानसे युक्त प्रभो ! आपको चिरकालसे मैं स्वतः प्रणाम करता हूँ ॥१३॥

हे पूजनीय, हे पवित्र ! प्रभावशालिनी दिव्यध्वनि—वाणीसे युक्त और सूर्यके समान तेजस्वी जिनेन्द्र भगवन् ! स्तुतिके विषयमें विद्यमान, अतएव दुःखमय इस संसारको जानकर सुख प्राप्तिके लिए ज्ञानी जन स्वयं आपको प्राप्त करते हैं ॥१४॥

---

१. श्लोकोऽयं ख प्रतौ नास्ति ।

श्लोकयमकः। द्वौ श्लोकावेतौ पृथगर्थौ द्रष्टव्यौ। स्वयं स्वतः। शमयितुं नाशयितुम्। नाशं विनाशं कर्म। विदित्वा ज्ञात्वा। सन्नतः प्रणतः। तु अत्यर्थम्। ते तुभ्यम्। चिराय नित्याय अक्षयपदनिमित्तं[1] वा। भवते प्रभवते। पीड्यं सविघातं न पीड्यमपीड्यं महः[2] तेजः [3]अपीड्यमहसो रुक् तया उरुः महान् तस्मै, [4]अपीड्यमहाश्चासौ उरुगुररूपश्च इति वा। अशुचे अशोकार्थम्।

अन्वयोऽयम्—अशोकार्थं नाशं शमयितुं विदित्वा सन्साधु[5] भो जिन, अपीड्यमहोरुगुरवे प्रभवते अप्रतिहतकेवलज्ञानदीप्तये चिराय तुभ्यम् अत्यर्थं स्वयं नतः। स्वयं शमयितुं नाऽशं विदित्वा सन्नतः स्तुते। चिराय भवतेऽपीड्यमहोरुगुरवे शुचे॥ स्वयं शोभनपुण्यम्। शं सुखम्। अयितुं गन्तुम्। ना पुरुषः अशं दुःखं विद् बोधवान् इत्वा गत्वा अतिक्रम्य। सन् विद्यमानः। अतः अस्मात् कारणात् [6]स्तुते स्तुतिविषये। चिराय चिरेण अनन्तकालेन। अथवा अचिरेण तत्क्षणात्। भवते प्राप्नुते [7]भुवेः प्राप्ताविणिरिति अमोघवृत्तौ उक्तत्वात् आत्मनेपदम्। अपि संभावने। हे ईड्य पूज्य। [8]महती उर्वी गीर्वाणी [9]यस्यासौ महोरुगुः। स एव [10]रविः। तस्य संबोधनम्। शुचे शुद्ध। एतदुक्तं भवति। ईड्य शुचे महोरुगुरवे। भो जिन। स्तुते स्तुतिविषये सन्, अतएव अशम् इत्वा, शं [11]गन्तुं विद् ना पुमान् चिराय स्वयमपि पुण्यमपि भवते प्राप्नुते। श्लोकस्य [12]सपूर्णावृत्या संयुतत्वाद्यभावः।

---

यह श्लोक यमक या महायमक है। ये दोनो श्लोक भिन्न-भिन्न अर्थवाले है। यहाँ सम्पूर्ण श्लोककी आवृत्ति है।

शब्दार्थ— स्वयं = अपने। 'शमयितुम्' शान्त या नाश करनेके लिए। 'नाशम्' विनाश कर्म 'विदित्वा' = जानकर। 'सन्नतः' = अच्छी तरहसे विनीत, सुविनीत। 'तु' = अत्यधिक, 'ते' = तेरे लिए। 'चिराय' = चिरकालके लिए, शाश्वत अथवा अविनाशी पदके लिए 'भवते' = समर्थके लिए या अपने लिए। 'अपीड्य महसोरुगुरवे' = अबाध्य तेजको प्रभासे अतिश्रेष्ठत्वके लिए। 'अशुचे'—शोकाभावके लिए अथवा अशोकार्थम्। 'भवते'–√भूधातुसे निष्पन्न आत्मनेपदका रूप है। 'भवेः प्राप्ताविणिरिति अमोघवृत्तौ उक्तत्वात् आत्मनेपदम्। 'अपि'— संभावना अर्थमें प्रयुक्त है। 'ईड्य'—पूज्य। महती वाणी जिसकी है, वह 'महोरुगुः' कहलाता है। अर्थात् दिव्यध्वनि। यही सूर्य रूप है— दिव्यध्वनि द्वारा अज्ञानान्धकारका विनाश होता है। 'शुचे' = शुद्ध।

---

१. अक्षयपदविनिमित्तम्—क। २. तेजमहस्तेजः—ख। ३. अपीड्यमनसो रुक्—ख। ४. अपीड्यमहाश्च अरुगुरुरूपश्चासाविति वा ख। ५ ख प्रतौ "भो जिन" इति पदे न स्तः। ६. स्तुतये—ख। ७. भुवेः—क तथा ख। ८. महति उर्वि—ख। ९. यस्याः-सा—ख। १०. व रवि—ख। ११. गत्वा—ख। १२. सम्पूर्णवृत्याऽसंयुतत्वाद्यभावः—क।

सुकल्याणोऽसुकल्याणो जिनः [1]पायादसंभरिः ।
असुषु प्राणेषु रक्षणदक्षध्वनिः । कल्यो नीरोगदक्षयोरित्यभिधानात् ।
[2]गमोमामोजरामीरोऽजराभीरोः पुरोरगुम् ॥१५॥
जनानां सबन्धुः सदा यस्य वाणी ।
वि[3]भानूयमाना वि[4]भानूयमाना ॥१६॥
सनाभेयस्सनाभेयः सदापायात् सदापायात्॥ (केवलं ख प्रतौ इयं पङ्क्तिः)
सनाभेयः नित्यं भयरहितः सदा बोधेन ।
षद्लृ विशरणगत्यवसादनेषु इति धातोर्गत्यर्थे क्विप् विधानात् ।
महादभ्रमध्ये प्रिये पश्य चन्द्र, महादभ्रमध्ये तवास्यायमानम् ।
सुबिम्बाधरेऽस्या नितम्बाम्बरेण, गिरिस्थालता वा नितम्बाम्बरेण ॥१८॥
अम्बरे सम्भूत आम्बरो मेघः ।

---

कामदेवके शत्रु—राग-द्वेष-मोहको पराजित करनेवाले कल्याणकारी एवं रक्षण-कार्यमें प्रवीण, जन्म-जरा-मरणरूप रोग रहित जिनेन्द्र भगवान् रक्षा करें ॥१४३॥

असु शब्द प्राणरक्षा अर्थमें प्रयुक्त है और 'कल्पः' का अर्थ नीरोग एवं दक्ष है ।
'सुकल्याण—सुकल्याण आवृत्ति होने से यमक है ।

हे जराभीरु ! जन्म-मरण-जरासे भयाक्रान्त ! जराके भयसे युक्त—जन्म-मरण-जरा रहित, लक्ष्मीयुक्त आदि तीर्थंकरकी शरणमें जाओ ॥१५॥

यहाँ 'जराभीरोः' 'जराभीरोः' में पुनरावृत्ति होनेसे पादांश यमक है ।

जिसकी वाणी—दिव्यध्वनि, शोभायुक्त हो, विशिष्ट सूर्यके समान ज्ञानान्धकार का विनाश करती है, वह जनोंके लिए लोगोंके लिए सदा बन्धु है ॥१६॥

यहाँ तृतीय और चतुर्थपादमे आवृत्ति होनेसे पुच्छयमक है ।

सदा भयरहित वह नाभिपुत्र भगवान् ऋषभदेव अपने ज्ञानद्वारा—धर्मोपदेश द्वारा जनताकी सदा रक्षा करें ॥१७॥

'सनाभेयः' = नित्यभय रहित, सदा बोधसे । षद्लृधातु विशरण, गति और अवसादन अर्थमें व्यवहृत होती हैं । अतः गत्यर्थक धातुमें क्विप् प्रत्यय करने पर निष्पत्ति होती है ।

'सनाभेयः'की पुनरावृत्ति और 'सदापायात्'की पुनरावृत्ति होनेसे युग्मक यमक है ।

कृशतर मध्यभागवाली—क्षीणकटि प्रदेशवाली प्रिये ! आकाशके बीच तुम अपने मुखके सादृश्यका आचरण करते हुए चन्द्रको आनन्दपूर्वक देखो । हे सुन्दर बिम्ब-फल—त्रिकोल लताफलके समान रक्त अधरवाली, वस्त्राच्छादित नितम्बवाली प्रिये ! तुम पर्वतके मध्यभागमें मेघसे युक्त, पर्वत पर स्थित लताके समान प्रतीत होती हो ॥१८॥

---

१. पायादनङ्गारिः—क । २. गमोमाभोजरामीरोजाराभीरोः—क । ३. विभया शोभया नूयमाना । प्रथमप्रतौ पादभागे । ४. विशिष्ट सूर्य इव आचरन्ती । प्रथम प्रतौ पादभागे ।

विमानासिताङ्गोऽमरेन्द्रो नुनाव ।
प्रभोरुक्तिमिद्धां विमानासिताङ्गोः ॥१९॥

विशिष्टलक्ष्मीम् [1]अनाशिताम् अबाधिताम् । असू[2] क्षेपणे इति ण्यन्तो धातुः । गोः स्वर्गादागत्य ॥

कामिनीर हितायते कामि नीरहितायते ।
कामिनी रहिता यते कामिनीरहिताय ते ॥२०॥

क परमात्मन् [3]आमिनीर ज्ञानिन् निःकाम । रः पुमान् पावके कामे क्षये वज्रे [4]शिवे वृतौ इत्यभिधानात् । हित । आयते कोपपीडोपरम । केन विधात्रा अम्यते स्म कथ्यते स्म इति [5]काम वेदः तस्मिन् कामि । [6]नीः मोक्षमार्गस्य प्रणेता । अहितायते वेदे तन्निराकरणद्वारेण शत्रूयते भवान् इति यतः । क रविभूत [7]अमिनी भक्तिमती ई रहिता रात् क्षयात् हिता च्युता । हो गतिवृद्धयोः इति धातुः । इति यतश्च ततः भो यते ते नमोऽस्त्वित्यध्याहार्यम् ।

---

विमानमें स्थित शरीरवाले अमरेन्द्र—इन्द्रने स्वर्गसे आकर प्रभुकी वाणीकी स्तुति की, जो वाणी समृद्ध एवं विशिष्ट शोभावाली तथा अतिरस्कृत है ॥१९॥

विशिष्टलक्ष्मी—अबाधित दिव्यध्वनिरूपी लक्ष्मी । √असू – क्षेपण अर्थमें ण्यन्त धातु है । गोः—स्वर्गसे आकर ।

हे परमात्मा—ज्ञानी तथा निष्काम—सर्वज्ञ और वीतरागी, अविनश्वर सुखवाले अनन्तवीर्ययुक्त, तुम मोक्षमार्गके उपदेशक हो, तुम वेदविषयक आस्थारहित हो । हे सूर्यसदृश प्रभो, आपकी भक्तिमती लक्ष्मी क्षय रहित है, अतः हे कामिनी रहित साधो ! आपको नमस्कार है ॥२०॥

क—परमात्मा; आमिनीर—सर्वज्ञ और वीतरागी; र.—पुरुष, कामक्षय, वज्र या शिव; आयते—कोपपीडोपरम—वीतरागता, काम्–वेद, नी.—मोक्षमार्गप्रणेता, अहितायते वेदे—वेदविषयक आस्था रहित, क—रविभूत, अमिनी—भक्तिमती, ई—क्षयरहित । √हो—गति–वृद्धि अर्थक धातु है । हे यते—मुनिराज, तुम्हें नमस्कार है ।

---

१. अनासिताम्–ख । २. असु–ख । ३. आमिनी र इत्यस्यानन्तरम्–ख प्रतौ "अमगति भक्ति शब्देष्विति धातुः । ये गत्यर्थाः ते ज्ञानार्थाः । तान्निष्क्रान्तः नीरः ॥ इत्यधिकः पाठः । ४. वेपूताविर्त्यभिधानात्–ख । ५. काम् वेदः इत्यस्य स्थाने–ख प्रतौ 'कामो' पाठः । ६. नीः इत्यस्य स्थाने–खप्रतौ निः । ७. आमिनी–क तथा ख ।

महीयं ते महीयन्ते महीयन्ते पुरोजिनाः ॥२१॥

इयं मही । ते । मही[3] शक्रकृतोत्सववान् अतस्त्वामाश्रिताः ईयन्ते गैनीः प्राप्यन्ते महीयन्ते पूज्याश्च ॥

महाभारतीते महाभाऽरतीते ।
त्वयि द्योततेऽच्छमहा भारती ते ॥२२॥

इतेमहाभा प्राप्तरमोत्सवसदृशी । अरतिमिते[4] वीतरागे । अच्छमहाः निर्मलतेजोगुणाः भरतक्षेत्रे जाता ।

सुरागोऽङ्गनया मुक्तः ।
सुरागोऽङ्गसुरागोऽङ्ग ॥२३॥

अङ्गनया सह शोभमानरागस्त्यक्तः । भो पुरो त्वत: सुरायाः समागमा-[5] गश्च । मुक्तं जीवैः । अङ्गमेव सुरागो मेरुर्यस्य । अङ्ग गच्छ । त्वं । भाव्यत्वेन मम चेतो भव ।

जिनं तं नमामो प्रमादानकायम् ।
प्रमादानकायं प्रमादानकायम् ॥२४॥

---

हे पुरुदेव, यह पृथ्वी तुम्हारी है; क्योंकि तुम उत्सवयुक्त—पंचकल्याणकयुक्त हो, अतएव भक्तजन आपके निकट पहुँचते हैं और आपकी पूजा करते हैं ॥२१॥

इयं—मही-पृथ्वी, ते—तुम्हारी, शक्रकृतोत्सव—इन्द्रकृतपंचकल्याणक उत्सव, त्वामाश्रिताः—तुम्हारी है, ईयन्ते – भक्तगण, आपके निकट पहुँचते हैं ।

हे वीतराग ! आपमें महती शोभा-सम्पन्न, प्रमाणनययुक्त महावाणी शोभित होती है ॥२२॥

इतेमहाभा—परमोत्सव सदृश, अरतिमिते—वीतरागोप्रभो ! अच्छमहानिर्मल तेजगुणयुक्त, भरतक्षेत्रमें उत्पन्न महावाणी—दिव्यध्वनि ।

हे पुरुदेव, आपने सुन्दरलावण्यवती नारीके साथ रागको त्याग दिया है तथा आप इन्द्रियजयी होनेसे मदिराके अपराधके त्यागी हैं । हे सुमेरुसदृशकान्तिवाले—सुगठित शरीरवाले ! आप मेरे मनमें निवास करें ॥२३॥

अंगनया सह-स्त्रियोंके साथ त्यक्त रागवाले—वीतराग; भो पुरो ! हे पुरुदेव ! सुरायाः—सुरा—मदिराके समागमागं च—अपराध, मुक्तं—रहित, अंगमेव सुरागो मेरुर्यस्य—सुगठित शरीर है, जिनका, ऐसे हे जिन, त्वं—तुम, मेरे मनमें निवास करो ।

प्रमादरहित और दुःखानुभवरहित—अनन्तसुख युक्त, केवलज्ञानी, निरुपम शरीरवाले—अतिशययुक्त जिनेन्द्रको हम नमस्कार करते हैं ॥२४॥

---

१. इयं महिते–ख । २. महि–ख । ३. गैः णैः–ख । ४. मीते–ख । ५. समागतमागच्छ –क । समागतश्च–ख ।

न अकस्य दुःखस्य आयः प्राप्तिर्यस्य बोधक्षायिकदानस्वरूपम् उपमा-च्छेदकपुण्यम् ।

नमामोहभेदं न मामोहभेदम् ।
न मामोऽहमेऽदं नमामो ह् भेदम् ॥२५॥

नमस्य प्रणामस्य अमस्य भक्तेः ऊहस्य विचारस्य भायाः कान्तेः ईम् संपत्ति ददातीतितम् । मायां राज्यादि संपत्तौ । अमोहभेतम् अज्ञानविशेषहीनम् । मेया परिमित्या अमन्ति स्तुतिमुखरा वदन्तीति मामः स्तोतारः । न जहन्ति न त्यजन्ति सदा तत्रैव चरन्तीति अहानि भानि नक्षत्राणि यत्र तदहभं गगनं तत्र समवसरणे स्थितं न द्यति धर्मं न खण्डयतीति अदम् । ह पादपूरणे । भेदं कर्माद्रिभेदनं जिनं नमाम इति न न किन्तु नमाम एव ।

विद्योतविद्योऽतमसि स्वकाये । कामान्तकामान्तकृदोशिताऽभात् ।
राजीवराजीवतनौ सुराणां नेत्रौव्यलेख्याद्युपदेशतत्त्वम् ॥२६॥

कामान्तकयोरमस्य दारिद्र्यस्य च अन्तकृत् विनाशकारी । यस्य तनौ भ्रमरसन्निभनेत्रावली पद्मशोभिन्यां पद्मिन्यामिव पुरुहेमाभतनुप्रभासंगात् पद्मपंक्तिरिव हेमवर्णा अभात् । तेन नेत्रा उपदेशकेन जिनेन ॥

---

आप प्रणाम, भक्ति, विचार और कान्तिसम्बन्धी ऐश्वर्यको देनेवाले हैं; राज्यादि लक्ष्मीके प्रति मोहरहित हैं, समवशरणमें स्थित हैं; धर्मके स्वरूपके प्रतिपादक हैं और कर्मोंको नष्ट करनेवाले हैं। अतएव हम स्तुतिकर्ता आप की स्तुति करते हैं ॥२५॥

नमस्य–प्रणाम, अमस्य–भक्ति, अहस्य–विचारकी, भाया —कान्ति या सम्पत्तिको देनेवाले, मायाम्—राज्यादि सम्पत्तिके प्रति, अमोहभेदम्—अज्ञान विशेष रहित, मया—सीमित बुद्धिद्वारा, अमन्ति—स्तुति करते हैं; मामः—स्तुति करनेवाले, न जहन्ति—नहीं छोड़ते हैं, अहमम्—आकाशमें स्थित समवशरणमें, अदम्-धर्मोपदेशक, जिनको, नमाम—नमस्कार करते है ।

जो जिनेन्द्र अज्ञानरहित अपने शरीरमें प्रकाशमान केवलज्ञानकी आभासे युक्त हैं। काम, यम—मृत्यु और दारिद्र्यका विनाश करनेवाले हैं और जिन्होंने सामर्थ्यवान् होकर शोभा प्राप्त की है। जिन जिनेन्द्र भगवान्के शरीररूप कमलपर देवोंकी नेत्ररूपी भ्रमरपंक्ति सुशोभित होती है—अर्थात् देवसमूह भगवान् जिनेन्द्रको उत्सुकतापूर्वक देखता है, उन मोक्षमार्गके नेता भगवान्ने वस्तुस्वरूपका उपदेश दिया है ॥२६॥

अन्तक—यम—मृत्यु, अमस्य—दारिद्र्यका, अन्तकृत्—विनाशकारी, भ्रमरके समान नेत्रावली, पद्म—कमलके समान पुरुदेवकी स्वर्णशरीर कान्ति ।

---

१. नमा इत्यस्य स्थाने–ख प्रतौ नयो पाठः । २. माया–ख । ३. अहति इति–ख । ४. खारितत्वम्–ख । ५. खप्रतौ चकारो नास्ति । ६. विनाशकारि–ख ।

अभवदूर्ध्वमुदारवः, सुरवर्णैर्विहितो विहितोभियाम् ।
श्रुतिमधो मुखरो मुखरोदितो, व्यथितभोजगतो जगतोऽरुणत् ॥२७॥

नेमीश्वरे दीक्षार्थं गच्छति सति । [1]भोजगतः । भियां श्रुतिं भयंकर-श्रवणमुत्पादयन् मुखरोदितः मुखजातरोदनध्वनिः ।

सरसि पङ्कजराजितराऽजित जिनतनावुपलक्षणलक्षण ।
त[2]तिरिवैवमराजत राजतगिरिसितोक्तिनिरं जनरंजन ॥२८॥

उपलक्ष्यन्ते दृश्यन्ते इत्युपलक्षणानि च तानि लक्षणानि च हलकुलिशा-दीनि । निर्मलया नि[3]रा निष्कलङ्कः यथा भवति तथा जीवान् रंजयतीति । पादावृत्तौ दर्शितप्रकारेण पदावृत्यादावपि बोद्धव्यमिति न क्रमाः कथ्यन्ते ॥

प्रमदया गतया रहिते त्वयि प्रमदयागतया जिन भासते ।
सुमनसां सहिते ततिरायता सुमनसां सहिते करसारिता ॥२९॥

प्रकृष्टश्रीकृपागतेन हितेन सुखेन युते । सुराणां हस्तप्रेरिता ॥

---

भगवान् नेमीश्वरके दीक्षाके हेतु प्रस्थान करते समय ऊपर देवोंने निर्भय हो उत्कृष्ट हर्षध्वनि की और नीचे पृथ्वीपर व्यथित भोजराज आदिके मुखर क्रन्दनने संसारके कानोंको आपूरित कर दिया ॥२७॥

विजयार्ध पर्वत—रजतगिरिके सदृश निर्मलवाणीके कारण निष्कलंक एवं जनरंजन हे भगवन् अजित जिन ! आपके शरीरमें सरोवरमें कमलपंक्तिके तुल्य अनेक शुभलक्षण शोभित हो रहे हैं ॥२८॥

उपलक्ष्यन्ते—दृष्टिगोचर होते हैं, उपलक्षणानि—हलि, कुलिश आदि शुभ लक्षण, निरा—निष्कलंक रूपसे जीवोंको अनुरंजित करनेवाले, पादावृत्तौ—दर्शित क्रम से । जिस प्रकारकी पदावृत्ति पूर्व आयी है, उसी प्रकार यहाँ भी पदावृत्ति समझनी चाहिए । अतः क्रमका कथन नहीं किया जा रहा है ।

हे भगवन् जिन ! स्वेच्छया आयी हुई प्रमदा—नारीसे रहित और आनन्दसे उपलक्षित पूजासे युक्त एवं हितसे युक्त आप पर देवों के द्वारा विकीर्णित पुष्पपंक्ति सुशोभित होती है ॥

प्रमदया गतया सहिते' पदका अर्थ—प्रकृष्ट या लक्ष्मी रूप दयाकी प्राप्तिसे युक्त भी सम्भव है ॥२९॥

प्रकृष्ट—श्री—लक्ष्मी—ज्ञान लक्ष्मीकी कृपासे, हितेन—सुखसहित, देवों द्वारा विकीर्ण ।

---

१. भोजगतः इत्यनन्तरम् उग्रसेनमहाराजगतः इत्यधिको पाठः—क तथा ख ।
२. ततिरिवैवमराजित राजित—ख । ३. गिरा निष्कलङ्कम्—ख तथा क ।

सारासारासारसमाला सरसीयं सारं कूजत्यत्र वनान्ते सुरकान्ते।
[1]सारासारानीरदमालानभसीयं तारं मन्द्रं [2]निस्वनतीतः स्वनसारा ॥३०॥
इह जहौ वसुधाशिविकासनं, पुरुतपोऽभि सुधाशिविकासनम्।
नमिसमः स शिलातलमाययावपगमार्थमिलातलमायया ॥३१॥
[3]स नेमीश्वरः वसुधाशिबिकादिकं हित्वा दीक्षार्थं शिलातलमाययौ॥
सा राजते चन्द्रविभोरसाध्वसा राजते कान्तिततिः [4]शरीरे।
सा राजते जन्तुगणातिमीमांसा राजतेजोभिरमेयमूर्तिः ॥३२॥
[5]रजतसमूहभूते। जन्तुगणस्यातिमीमांसा वस्तु [6]विचारणा यस्यास्तत्का-शात् सा चन्द्रकिरणैः॥
शुभा विभाति ते विभो [7]महाविभाऽतिदेशक।
तनाविभातिमन्दगस्त्रिया विभाति मण्डपे ॥३३॥
गजवदतिशयितमन्दगतिभिः सुरकान्तादिभिः स्त्रीभिः शोभमानेऽपि [8]महती विशिष्टा निर्विकारा भा कान्तिः।
बभौ [9]शचिक्लृप्तसुमापहारः, तपःश्रियः कण्ठसमीपतारः।
दीक्षावने संसृतितापहारः, [10]सुरासुरालीनतमोपहारः ॥३४॥

---

देवो द्वारा अभिलषित इस वन प्रदेशके सरोवर में प्रशस्त आगमनवाली सारसोंकी पंक्ति शब्द कर रही है और इधर आकाश में गर्जना करती हुई श्रेष्ठ धारा-सम्पातवाली यह मेघमाला गुरुतर गम्भीर घोष कर रही है ॥३०॥

उस भगवान् नेमीश्वरने तीर्थंकर नामके सदृश महती तपस्याके कारण देवताओं को आनन्दित करनेवाले पृथ्वीके चतुरन्त मान शिविका का त्याग कर दिया और वे पृथ्वीतलकी मायाके निराकरणके लिए शिलातल पर आसीन हुए हैं ॥३१॥

अष्टम तीर्थंकर चन्द्रप्रभुके रजतनिर्मित शुभ्र शरीरपर भयरहित कान्ति शोभित होती है और उनकी जीवसमूहके सम्बन्धमें विचारधारा चन्द्रमाकी ज्योत्स्नाके सदृश अमेय मूर्ति बनकर शोभित होती है ॥३२॥

हे रक्षक, उपदेशक प्रभो! गजके समान मन्द-मन्द गमन करनेवाली नारियोंसे सुशोभित मण्डपमें आपके शरीरपर शुभ महादीप्ति शोभित है ॥३३॥

दीक्षावनमें इन्द्राणी द्वारा विरचित चतुष्क पूरण ( चौक पूरनेका विधान ) तपोलक्ष्मीके कण्ठस्थित मणिहारके तुल्य है तथा यह चौक संसारके तापको हरण करने

---

१. सारसारा इत्यादि–ख। २. निस्वनतीति। ३. सु–ख। ४. शरीरी–ख। ५. रजत-समूहभूते बलात् कैलासगिरिसदृशे–क तथा ख। ६. विचारो–ख। ७. महाविभूति-देशक–ख। ८. खप्रती मन्द इति नास्ति। ९. महति–ख। १०. शुचिक्लृप्तसुमोपहारम्–ख। ११. सुरासुरालीन तमोपहारः–ख।

भूभृत्तिभूभृत्ति तन्वति सेवां, शंसति शंसति तेन्वतिरम्यः ।
राजति राजतिरोभककान्तिः, सन्मतिसन्मतिरेऽमर्वनाथः ॥३५॥

भुवं मङ्कुलं स्वात्मनि तोषवृद्धि वा [3]बिभर्ति पुष्यति । सत्तायां मङ्कुले वृद्धौ निवासे व्याप्तिसंपदोः । अभिप्राये च शक्तौ च प्रादुर्भावे गतौ च भूः । इति धातुदर्पणे । राजनि शं सुखं [4]शंसति च सति । सन्मतिः प्रशस्तज्ञानी चासौ [5]वीरजिनश्च । वः रत्नत्रयहेतुः । [6]अकरो ब्रह्मविष्ण्वीशकमठेष्वङ्कणे रणे गौरवेऽन्तःपुरे हेतौ [7]भूषणे इत्यभिधानात् ॥

ततान तानं खलु गायतीशे, ततान[8] तालं च नटत्यधीशे ।
तताद्विवाद्येन सतो सुभद्रा, तताऽस्य पद्मा पुरुषानुवृत्ता ॥३६॥

वा वानरो भ्रान्तिगतः [9]कुदृष्टः, [10]काकार्यमानाः कुचरित्रभाजः ।
भाभारपूर्णोरुवपुश्चरिष्णुः, सासादनस्स्याच्युतदृष्टिरत्नः ॥३७॥

वन्दते [11]नरवरो जिनेश्वरं, बन्धदूरमकलङ्कमच्युतम् ।
बन्धुमस्य जगतो विदांवरं, संभ्रमीति स न संसृतौ सदा ॥३८॥

---

वाला तथा देव और दानवोंमें रहनेवाले अन्धकार रूपी मोह तिमिर को छिन्न करनेवाला है ॥३४॥

राजाके द्वारा सेवा प्रस्तुत किये जानेपर एवं सुखको व्यक्त करने पर शरीरसे अत्यन्त रमणीय चन्द्रमाको तिरस्कृत करनेवाली कान्तिके धारणकर्ता, रत्नत्रयके हेतु मोक्षके स्वामी तीर्थंकर सन्मति-वर्धमान सुशोभित हो रहे हैं ॥३५॥

तत आदि वाद्योंमें प्रवीण सुभद्राने पतिके गानके समय तानको छेड़ा और पतिके नृत्य करते समय उसने ताल दी । इस कारण उन भरत चक्रवर्तीकी कुल-परम्परासे प्राप्त लक्ष्मी वृद्धिगत हुई ॥३६॥

संशयमें पड़ा मिथ्यादृष्टि व्यक्ति वानरके सदृश है और मिथ्याचारित्रवाले व्यक्ति कालके समान हैं । सम्यक् चारित्रवाले कान्ति समूहसे युक्त शरीरवाले होते हैं और सम्यक्त्वरूपी रत्नसे च्युत जन सासादन गुण स्थानवाले हैं ॥३७॥

बन्ध-रहित, अकलंक, अच्युत, इस जगत्के बन्धु ज्ञानियोंमें श्रेष्ठ भगवान् जिनेश्वरकी जो वन्दना करता है, वह इस संसारमें भ्रमण नहीं करता ॥३८॥

---

१. शरीरेणातिमनोज्ञः प्रथमप्रतौ पादभागे । २. मोक्षस्य प्रभुः प्रथमप्रतौ पादभागे । ३. विभ्रति—क ख । ४. शंसति च इत्यनन्तरं स्तुवति च पाठः—क तथा ख । ५. वीरजिनश्च—ख । ६. आकारो—ख । ७. भूषणेऽङ्घ्रावुमेज्ययोः इति नानार्थरत्नमालायां भास्करः—ख । ८. तताड—ख । ९. कुदृष्टिः—क तथा ख । १०. काकायमानः—ख । ११. जिनवरो नरेश्वरम्—ख ।

वीतराग जिनसार नमस्ते, पूततत्त्वपरवाक्य नमस्ते ।
[1]नूतपादवरपद्म नमस्ते, जातरूपधर वीर नमस्ते ॥३९॥

गायतो महिमाऽयते, गा यतो महिमाय ते ।
पद्मया स हि तायते, पद्मया सहितायते ॥४०॥

गायतस्तुतिं कुर्वतः महिमा माहात्म्यम् अयते गच्छति । गाः वाणीः यतः यस्मात् ॥ महिमानम् अयते महिम्ना अयते स्म वा महिमायः तस्य संबोधनम् । ते तव पदपादः । मया स हि तायते विस्तार्यते । पद्मया लक्ष्म्या सहिता आयतिः शरीरायामः यस्यासौ । अथवा पद्मेषु यातीति पद्मया हितेन सह वर्त्तमाना आयतिर्यस्यासौ सहितायति ।

[2]नतपीलासनाशोक सुमनोऽवर्षभासितः ।
भामण्डलासनाशोकसुमनोवर्षभासितः ॥४१॥

नतानां प्रणतानां पीडा व्याधयः ताः अस्यतीति [3]नतपीलासन । अशोक शोकहीन सुमनः [4]शोभनचेतः शोभनबोध । अव रक्ष । ऋषभ आसितः स्थितः सन् ॥

इत्यलङ्कारचिन्तामणौ यमकादिवचनो तृतीयः परिच्छेदः ॥३॥

---

हे वीतराग जिनश्रेष्ठ, आपको नमस्कार है । हे पवित्र तत्त्व युक्त वचनवाले, श्रेष्ठ चरण कमलवाले सुवर्णकाती वीर, आप को नमस्कार है ॥३९॥

हे भगवन् ! आप स्वयं माहात्म्यको प्राप्त हैं, आपका शरीर भी लक्ष्मी से—सौन्दर्यसे युक्त है । अथवा—कमलो पर विहार करते समय देवगण आपके चरणोके नीचे कमलोकी रचना करते हैं । हे प्रभो ! जो आपका गुणगान करता है, उसकी वाणीको महत्त्व प्राप्त होता है और उसकी वाणी अनेक आयतियोंसे पूर्ण होती है । अत. मैं भी आपके चरणकमलोंको विस्तृत करता हूँ ॥४०॥

हे ऋषभदेव ! आप नम्र मनुष्योकी सासारिक व्यथाओंको दूर करनेवाले तथा शोक-रहित हैं, आपका हृदय उत्तम है—लोककल्याणकारी भावनासे पूर्ण है । हे प्रभो ! आप भामण्डल, सिंहासन, अशोकवृक्ष पुष्पवृष्टि आदि अष्ट प्रातिहार्योंसे सुशोभित हैं ॥४१॥

इत्यलंकारचिन्तामणौ यमकादिवचनो नाम तृतीयपरिच्छेदः ॥३॥

---

१. सूतवाद –ख । २. नतपीडा–ख । ३. नतपीडासन–ख । ४. खप्रतौ शोभनचेतः पदं नास्ति ।

[1]श्रीमदनन्ततीर्थंकरेभ्यो नमः

# अथ चतुर्थः परिच्छेदः

चारुत्वहेतुना [2]येन वस्त्वलङ्क्रियतेऽङ्गवत् ।
हारकाञ्च्यादिभिः प्रोक्तः सोऽलङ्कारः कवीशिभिः ॥१॥
चारुत्वहेतुतायां च गुणालंकारयोरपि ।
गुणः संघटनाश्रित्या शब्दार्थाश्रित्यलङ्क्रिया ॥२॥
शब्दार्थोभयभेदेन सामान्या त्रिविधा तु सा ।
तत्रार्थालङ्कृतिः प्रोक्ता चतुर्धा तु समासतः ॥३॥
प्रतीयमानशृङ्गाररसभावादिका मता ।
स्फुटा प्रतीयमानाऽन्या [3]वस्त्वौपम्यतदादिके ॥४॥

अलंकारका लक्षण—

हार और काञ्ची—करधनी इत्यादि आभूषणोंसे जैसे सुन्दर रमणीके अंग सुशोभित होते हैं, उसी प्रकार शब्दार्थ-सौन्दर्यके कारण जिससे वस्तुकी शोभा बढ़ती है, काव्यशास्त्रके विद्वानोंने उसे अलंकार कहा है ॥१॥

गुण और अलंकारमें भेद—

यद्यपि काव्यसौन्दर्यके कारण गुण और अलंकार दोनों हैं, तो भी संघटनाका आश्रय लेकर गुण काव्यकी शोभाको बढ़ाता है और शब्दार्थका आश्रय लेकर अलंकार शब्दार्थकी शोभाको बढ़ाता है ॥२॥

अलंकारके भेद—

वह अलंकृति-अलंकार सामान्यतया शब्दालंकार, अर्थालंकार और उभयालंकार-के भेदसे तीन प्रकारकी मानी गयी है। इन तीनों भेदोंमें अर्थालंकार संक्षेपमें चार प्रकारका माना गया है ॥३॥

अर्थालंकारोंके भेदोंका निर्देश—

(१) प्रतीयमान शृंगार-रस-भाव इत्यादि रूपवाली; (२) स्फुट प्रतीयमानके

१. श्रीमत्पञ्चगुरुभ्यो नमः अथ अलङ्कारचिन्तामणौ चतुर्थः परिच्छेदः—ख। २. ऽनेन इति—ख। ३. वस्त्वौपम्ये तदादिके—क।

प्रेयोरसवदूर्जस्विसमाहितभाविकेषु रसभावादिः प्रतीयते। उपमाविनोक्तिविरोधार्थान्तरन्यासविभावनोक्तिनिमित्तविशेषोक्ति — विषमसमचित्राधिकान्योन्यकारणमालैकावलीदीपकव्याघातमालाकाव्यलिङ्गानुमानयथासंख्यार्थापत्तिसारपर्यायपरिवृत्तिसमुच्चयपरिसंख्याविकल्पसमाधिप्रत्यनीकविशेषमीलनसामान्यासङ्गति[2]तद्गुणातद्गुणव्याजोक्तिप्र[3]तिपदोक्तिस्वभावोक्तिभाविकोदात्तेषु विपश्चिच्चेतोरञ्जनं स्फुटं प्रतीयमानं न विद्यते। व्याजस्तुत्युपमेयोपमासमासोक्तिपर्यायोक्त्याक्षेपपरिकरानन्वयातिशयोक्त्यप्रस्तुतप्रशंसानुक्तनिमित्तविशेषोक्तिषु वस्तुप्रतीयमानं काव्यालङ्कारत्वं याति। परिणामसन्देहरूपकभ्रान्तिमदुल्लेखस्मरणापह्नवोत्प्रेक्षातुल्ययोगितादीपकदृष्टान्तप्रतिवस्तूपमाव्यतिरेकनिदर्शनाश्लेषसहोक्तिषु गम्यमानौपम्यम्। एवमलङ्कारसादृश्यविभागः। भेदप्रधानमभेदप्रधानमुभयप्रधानमिति साधर्म्यं त्रिधा। तत्पुनरुपमानोपमेययोः सर्वतो भिन्नत्वाच्छान्दमेव न वास्तवमित्येके। तदसत्, साधर्म्यस्य वस्तुरूपत्वादन्यथा खरविषाणशशविषाणयोरप्युपमानोपमेयत्वप्रसङ्गात्।

---

अभाववाली, (३) प्रतीयमान वस्तुवाली, और (४) प्रतीयमान औपम्य आदि वाली—इस प्रकार अर्थालंकृति चार प्रकारकी होती है ॥४॥

**अलंकारोंमें प्रतीयमानकी व्यवस्था—**

प्रेयस्, रसवद्, ऊर्जस्वी, समाहित और भाविक अलंकारोंमें रस और भाव आदिकी प्रतीति होती है।

उपमा, विनोक्ति, विरोध, अर्थान्तरन्यास, विभावना, उक्तिनिमित्तविशेषोक्ति, विषम, सम, चित्र, अधिक, अन्योन्यकारणमाला, एकावली, दीपक, व्याघात, माला, काव्यलिंग, अनुमान, यथासंख्य, अर्थापत्ति, सार, पर्याय, परिवृत्ति, समुच्चय, परिसंख्या, विकल्प, समाधि, प्रत्यनीक, विशेष, मीलन, सामान्य, संगति, तद्गुण, अतद्गुण, व्याजोक्ति, प्रतिपदोक्ति, स्वभावोक्ति, भाविक और उदात्त अलंकारोंमें विद्वानोंके चित्तको आनन्दित करनेवाली वस्तु स्पष्टतया प्रतीयमान नहीं होती।

व्याजस्तुति, उपमेयोपमा, समासोक्ति, पर्यायोक्ति, आक्षेप, परिकर, अनन्वय, अतिशयोक्ति, अप्रस्तुत प्रशंसा और अनुक्तनिमित्त विशेषोक्ति अलंकारोंमें वस्तु प्रतीयमान होकर काव्यालंकारत्वको प्राप्त होती है।

परिणाम, सन्देह, रूपक, भ्रान्तिमान्, उल्लेख, स्मरण, अपह्नव, उत्प्रेक्षा, तुल्ययोगिता, दीपक, दृष्टान्त, प्रतिवस्तूपमा, व्यतिरेक, निदर्शना, श्लेष और सहोक्ति अलंकारोंमें औपम्य प्रतीयमान रहता है। इस प्रकार अलंकारोंमें सादृश्य—विभाग है।

---

१. समविषम इति–ख। २. ख प्रतौ केवलं तद्गुण इति पदमस्ति। अतद्गुण इति पदं नास्ति। ३. प्रतीपवक्रोक्तिस्वभावोक्ति–ख। ४. स्वतानेता–ख।

उपमानन्वयौ स्यातामुपमानोपमास्मृती[1] ।
हिसाधारवसाधर्म्यमालालङ्कृतयस्त्विमाः ॥५॥
रूपकं परिणामश्च संदेहो भ्रान्तिमानपि ।
अपह्नवस्तथोल्लेखो भेदसाधर्म्यहेतुकाः ॥६॥
प्रतीप-प्रतिवस्तूपमा-सहोक्ति-निदर्शनाः ।
दृष्टान्तो दीपकं तुल्ययोगिन्येत्यतिरेकतः[2] ॥७॥

**साधर्म्यके भेद—**

साधर्म्य तीन प्रकारका होता है—(१) भेदप्रधान (२) अभेदप्रधान (३) और भेदाभेदोभयप्रधान ।

**सादृश्य भेदकी व्यवस्था—**

किसी आचार्यका मत है कि उपमान और उपमेयमें स्वतः भिन्नता होनेके कारण सादृश्यमें शाब्दिक ही भेद होता है, वास्तविक नहीं । इस मतकी समीक्षा करते हुए कहते हैं कि यह कथन असत् है—गलत है; क्योंकि सादृश्य वस्तुस्वरूप होता है । यदि सादृश्यको वस्तुरूप न माना जाये, प्रत्युत् शब्दगत माना जाये तो गर्दभ और खरगोशके शृंगोंमें भी उपमान-उपमेय भाव होने लगेगा । अतः सादृश्य वस्तुरूप होता है शाब्दिक नहीं ।

उपमा और अनन्वय अलंकार उपमान तथा उपमाकी स्मृतिवाले माने जायेंगे । तात्पर्य यह है कि सादृश्यको केवल शब्दगम्य माननेपर उपमा और अनन्वय अलंकार-की स्थिति स्पष्ट नहीं हो पायेगी । दो भिन्न वस्तुओंके बीच सादृश्य या साधर्म्यका प्रतिपादन उपमा है और अनन्वयमें उपमेयको ही उपमान कहा जाता है । अतः वास्तविक सादृश्यके अभावमें उक्त दोनों अलंकार उपमाकी स्मृतिवाले ही माने जायेंगे । आशय यह है कि जहाँ उपमान उपमेय वस्तुरूप नहीं है, बल्कि उपमान और उपमाकी स्मृतिमात्र ही रहती है, वहाँ उपमा और अनन्वय अलंकार होते हैं । किन्हीं दो समान-धर्मियोंमें साधर्म्य दीख पड़ता है तो मालासहित निम्नलिखित अलंकार हो जाते हैं । जैसे—मालारूपक, रूपक आदि ॥५॥

इसी प्रकार परिणाम, सन्देह, भ्रान्तिमान्, अपह्नुति, उल्लेख इत्यादि । पूर्वोक्त सभी अलंकार भेदसाधर्म्यहेतुक होते हैं ॥६॥

प्रतीप, प्रतिवस्तूपमा, सहोक्ति, निदर्शना, दृष्टान्त, दीपक तथा तुल्ययोगिता ये अलंकार अतिरेक होनेसे अर्थात् साधर्म्यका आधिक्य होनेसे अभेदसाधर्म्यहेतुक होते हैं ॥७॥

१. —उपमेयोपमास्मृती—ख । २. तुल्ययोगोऽन्ये व्यतिरेकतः क—ख ।

अतिशयोत्प्रेक्षाद्वयमध्यवसायमूलम् । विषमविशेषोक्तिविभावना चित्रासङ्गत्यन्योन्यव्याघाततद्गुणभाविकविशेषाणां विरोधमूलत्वम् । परिसंख्यार्थापत्तिविकल्पयथासंख्यसमुच्चयानां वाक्यन्यायमूलत्वम् । उदात्तविनोक्तिस्वभावोक्तिसमसमाधिपर्यायपरिवृत्तिप्रत्यनीकतद्गुणानां लोकव्यवहारमूलत्वम् । अर्थान्तरन्यासकाव्यलिङ्गानुमानानि तर्कन्यायमूलानि ।

दीपकसारकारणमालैकावलीमालानां शृङ्खलावैचित्र्यहेतुकत्वम् । मीलनवक्रोक्तिव्याजोक्तयः अपह्नवमूलाः ।। परिकरसमासोक्ती विशेषणवैचित्र्यहेतू । इदानीमलङ्काराणां परस्परभेदः कथ्यते । परिणामरूपकयोरारोपगर्भत्वेऽप्यारोप्यस्य प्रकृतोपयोगानुपयोगाभ्यां भेदः । उल्लेखरूपकयोरारोपगोचरस्यारोप्यस्व-

---

**अलंकारोंके मूलत्वका निरूपण—**

अतिशयोक्ति और उत्प्रेक्षामें अध्यवसाय मूलक सादृश्य होता है। विषम, विशेषोक्ति, विभावना, चित्र, असंगति, अन्योन्य, व्याघात, तद्गुण, भाविक और विशेषालंकारोंमें विरोधमूलक सादृश्य होता है।

परिसंख्या, अर्थापत्ति, विकल्प, यथासंख्य और समुच्चय अलंकारोंमें वाक्यन्यायमूलत्व पाया जाता है।

उदात्त, विनोक्ति, स्वभावोक्ति, सम, समाधि, पर्याय, परिवृत्ति, प्रत्यनीक, तद्गुण इन अलंकारोंमें लोकव्यवहारमूलत्व पाया जाता है।

अर्थान्तरन्यास, काव्यलिंग, और अनुमान अलंकारोंमें तर्कन्यायमूलत्व रहता है।

दीपक, सार, कारणमाला, एकावली और माला अलंकारोंमें शृंखला वैचित्र्यमूलत्व रहता है।

मीलन, वक्रोक्ति, और व्याजोक्ति अलंकारोंमें अपह्नव मूलकता पायी जाती है। परिकर और समासोक्तिमें विशेषण वैचित्र्यहेतुकता विद्यमान रहती है।

तात्पर्य यह है कि सादृश्यके अतिरिक्त अलंकारोंके वर्गीकरणके आधार ग्रन्थकारने निम्नलिखित निर्धारित किये हैं—

(१) अध्यवसायमूलकत्व (२) विरोधमूलकत्व (३) वाक्यन्यायमूलकत्व (४) लोकव्यवहारमूलकत्व (५) तर्कन्यायमूलकत्व (६) शृंखलावैचित्र्य (७) अपह्नवमूलकत्व (८) विशेषणवैचित्र्यहेतुकत्व।

**अलंकारोंमें परस्पर भेद : परिणाम और रूपकमें भेद—**

परिणाम और रूपक इन दोनोंमें आरोप किया जाता है। परिणाममें आरोप्य विषयका प्रकृतमें उपयोग होता है, पर रूपकमें उसका उपयोग नहीं होता, यही भेद है।

**उल्लेख और रूपकमें भेद—**

उल्लेख और रूपकालंकारोंमें आरोप प्रत्यक्षका आरोप्य स्वभावके सम्भव और असम्भवके कारण दोनोंमें भेद है। अभिप्राय यह है कि दोनों आरोपमूलक अभेद प्रधान

भावसंभवासंभवाभ्यां वैलक्षण्यम् । भ्रान्तिमदपह्नवसंदेहानामारोपविषयस्य भ्रान्त्यपलापसंशये भेदः । उपमानन्वयोपमेयोपमाः साधर्म्यस्य वाच्यत्वात् सादृश्यमूलत्वेऽपि तुल्ययोगितानिदर्शनदृष्टान्तव्यतिरेकदीपकेभ्यो भिन्नाः । उपमेयोपमाप्रतिवस्तूपमयोः साधारणधर्मस्य वाच्यत्वप्रतीयमानत्वाभ्यां भेदः ।। प्रतिवस्तूपमादृष्टान्तौ वस्तुप्रतिवस्तुबिम्बप्रतिबिम्बभावद्वयेन भिद्येते । दीपक-

---

सादृश्यगर्भ अर्थालंकार हैं । निरंगमाला रूपकमें अनेक उपमानोंका एक उपमेयमें आरोप-मात्र रहता है; उल्लेखमें एक वस्तुका परिस्थितिभेदसे अनेकधा वर्णन किया जाता है ।

**भ्रान्तिमान्, अपह्नुति और सन्देहमें अन्तर—**

भ्रान्तिमान्, अपह्नव और सन्देहालंकारोंमें आरोप विषयकी भ्रान्ति, असत्य कथन एवं सन्देहके कारण परस्पर भेद है । उक्त तीनों ही सादृश्यगर्भ अभेदप्रधान आरोपमूलक अर्थालंकार हैं । भ्रान्तिमान्मे मिथ्यात्व सादृश्यपर आधारित होता है और सन्देहमें मिथ्यात्वकी संशयावस्था सादृश्यमें स्वयं उत्पन्न होती है । भ्रान्तिमान्के मूलमें भ्रान्ति है और सन्देहके मूलमें संशय । अपह्नुतिमें प्रकृत—प्रत्यक्षको निषेधवाचक शब्दों द्वारा छिपाया जाता है एवं उसमें अप्रकृतका चमत्कारवेष्टित आरोप या स्थापन किया जाता है ।

**उपमा, अनन्वय और उपमेयोपमामें अन्तर—**

उपमा, अनन्वय और उपमेयोपमा नामक अलंकारोंमें साधर्म्यके वाच्य होनेके कारण यद्यपि सादृश्यमूलकता है, तो भी तुल्ययोगिता, निदर्शना, दृष्टान्त, व्यतिरेक और दीपकालंकारोंमे सादृश्यके प्रतीयमान होनेके कारण भिन्नता है ।

**उपमेयोपमा और प्रतिवस्तूपमामें अन्तर—**

उपमेयोपमा और प्रतिवस्तूपमा अलंकारोंमें साधारण धर्मके क्रमशः वाच्य और प्रतीयमान होनेके कारण भेद है ।

**प्रतिवस्तूपमा और दृष्टान्तमें परस्पर भेद—**

प्रतिवस्तूपमामें वस्तु तथा प्रतिवस्तुका बिम्बभाव और दृष्टान्त अलंकारमे वस्तु-प्रतिवस्तुका प्रतिबिम्ब भाव रहता है । अतः दोनो अलंकारोंमें परस्पर अन्तर है । आशय यह है कि दोनो ही सादृश्यगर्भ गम्यौपम्याश्रयमूलक वर्गके वाक्यार्थगत अर्था-लंकार हैं । दोनोंके उपमेय-वाक्य और उपमान-वाक्य निरपेक्ष होते हैं । दृष्टान्तमें बिम्ब-प्रतिबिम्बभाव होता है, पर प्रतिवस्तूपमामे वस्तु-प्रतिवस्तुभाव । दृष्टान्तमें दो साधर्म्य रहते हैं, जिन्हें भिन्न-भिन्न शब्दों द्वारा कहा जाता है, प्रतिवस्तूपमामें साधर्म्य एक ही रहता है, केवल दो भिन्न शब्दों द्वारा उनका कथन भर किया जाता है ।

---

१. भावेन इति—ख ।

तुल्ययोगितयोरप्रस्तुतप्रस्तुतानां समस्तत्व-व्यस्तत्वाभ्यां भेदः। उत्प्रेक्षोपमयोरुपमानस्याप्रसिद्धप्रसिद्धत्वाभ्यां भेदः। उपमाश्लेषौ अर्थसाम्येन च भिद्येते। उपमानन्वयौ स्वतोभिन्नत्वाभ्यामुपमानोपमेययोर्भिन्नौ। उपमोपमेयोपमयोरुपमानोपमेयस्वरूपस्यायौगपद्यपर्यायाभ्यां भेदः। समासोक्त्यप्रस्तुतप्रशंसयोरप्रस्तुतस्य

---

**दीपक और तुल्ययोगितामें परस्पर अन्तर—**

दीपक और तुल्ययोगितामें अप्रस्तुत और प्रस्तुतके क्रमशः समस्त और व्यस्त होनेके कारण परस्पर भेद हैं। आशय यह है कि दोनों सादृश्यगर्भ गम्यौपम्याश्रयमूलक वर्गके पदार्थगत अर्थालंकार हैं। दोनोंमें एक धर्माभिसम्बन्ध होता है। दोनों सादृश्य, साधर्म्य पद्धति द्वारा निर्दिष्ट होते हैं। दोनोंमें कथन एक वाक्यगत होता है, पर दीपकमें जहाँ प्रस्तुताप्रस्तुतका एक धर्माभिसम्बन्ध होता है, वहाँ तुल्ययोगितामें केवल प्रस्तुतका अथवा केवल अप्रस्तुत का।

**उत्प्रेक्षा और उपमामें अन्तर—**

उत्प्रेक्षा और उपमामें क्रमशः उपमानकी अप्रसिद्धि और प्रसिद्धिके कारण भिन्नता है। तात्पर्य यह है कि ये दोनों ही साधर्म्यमूलक अर्थालंकार हैं, पर उपमा है भेदाभेदतुल्यप्रधान और उत्प्रेक्षा अभेदप्रधान अध्यवसायमूलक है। उपमामें उपमेय और उपमानमें साम्यप्रतिपादन किया जाता है और उत्प्रेक्षामें उपमेयमें उपमानकी सम्भावना की जाती है। उपमामें साम्यभाव निश्चित है, पर उत्प्रेक्षामें अनिश्चित।

**उपमा और श्लेषमें अन्तर—**

उपमा और श्लेष अर्थसाम्यके कारण भिन्न हैं, ( क्योंकि श्लेषमें शब्दसाम्य होता है )।

**उपमा और अनन्वयमें अन्तर—**

उपमान और उपमेयके स्वतो भिन्न होनेके कारण उपमा और अनन्वय परस्पर भिन्न हैं।

उक्त दोनों भेदाभेदतुल्यप्रधान साधर्म्यमूलक अर्थालंकार हैं। उपमामें उपमेय और उपमान भिन्न-भिन्न होते हैं, अनन्वयमें उपमेय ही स्वयं उपमान होता है।

**उपमा और उपमेयोपमामें भिन्नता—**

उपमामें उपमेय एक ही बार दिखलाई पड़ता है, पर उपमेयोपमामें कभी उपमेय उपमान और कभी उपमान उपमेय हो जाता है, अतः उपमा और उपमेयोपमा भी परस्पर भिन्न है। तात्पर्य यह है कि उपमा एक वाक्यगत होती है और उपमेयोपमा

---

१. उत्प्रेक्षोपमयोरुपमानस्याप्रसिद्धत्वप्रसिद्धत्वाभ्यां भेदः—ख। २. अर्थसाम्येन शब्दसाम्येन च—ख। ३. उपमानन्वयौ स्वतो भिन्नत्वाभिन्नत्वाभ्यामुपमेययोर्भिन्नौ—ख।

प्रतीयमानत्ववाच्यत्वाभ्यामन्यत्वम्। व्यंग्यवाच्यद्वयस्य प्रस्तुतत्वे पर्यायोक्तिः, अप्रस्तुतप्रशंसा वाच्यस्याप्रस्तुतत्वे कथ्यते, ततस्ते भिन्ने। पक्षधर्मत्वव्याप्त्योरसंभवादनुमानतो भिन्नं काव्यलिङ्गम्। साधारणगुणयोगित्वेन भेदादर्शने

---

द्विवाक्यगत। प्रथममें केवल उपमेयकी उपमानसे समता बतायी जाती है और द्वितीयमें उपमेय और उपमान परस्पर एक दूसरेका उपमान और उपमेय बनते चलते हैं।

**समासोक्ति और अप्रस्तुतप्रशंसामें अन्तर—**

समासोक्ति और अप्रस्तुतप्रशंसामें अप्रस्तुतके प्रतीयमान और वाच्य होनेके कारण भिन्नता है। इन दोनों अलंकारोंमें दो-दो अर्थोंकी प्रतीति होती है—एक वाच्यार्थ और दूसरा व्यंग्यार्थ। अप्रस्तुतप्रशंसामें अप्रस्तुत वाच्य रहता है और प्रस्तुत व्यंग्य; पर समासोक्तिमें प्रस्तुत वाच्य रहता है और अप्रस्तुत व्यंग्य। दोनों एक-दूसरे के विलोम हैं।

**पर्यायोक्ति और अप्रस्तुतप्रशंसामें भिन्नता—**

व्यंग्य और वाच्य इन दोनोंके प्रस्तुत होनेपर पर्यायोक्ति अलंकार होता है। केवल वाच्यके अप्रस्तुत होनेपर अप्रस्तुतप्रशंसा अलंकार होता है, अतः पर्यायोक्ति और अप्रस्तुतप्रशंसा भिन्न-भिन्न अलंकार हैं। आशय यह है कि पर्यायोक्तिमें वाच्यार्थ और व्यंग्यार्थ दोनों प्रस्तुत रहते हैं, पर अप्रस्तुतप्रशंसामें केवल वाच्यार्थ ही प्रस्तुत रहता है। पर्यायोक्तिमें वाच्यार्थको प्रधानता होती है, पर अप्रस्तुतप्रशंसामें व्यंग्यार्थ को। प्रथममें वाच्य-वाचकभाव मूलतः व्यंजनाका भंग्यन्तरमात्र कहा जाता है, जबकि द्वितीयमें ऐसी बात नहीं होती।

**अनुमान और काव्यलिंगमें भिन्नता—**

अनुमानालंकारमें पक्षधर्मता और व्याप्तिकी स्थिति रहती है, काव्यलिंगमें नहीं। अतः ये दोनों भिन्न हैं। ये दोनों ही अलंकार तर्कन्यायमूलक हैं। तात्पर्यसिद्धिके निमित्त थोडे अन्तरके साथ कारणका प्रयोग दोनोंमें होता है। काव्यलिंगमें कार्य-कारणभाव वाच्य नहीं, व्यंग्य होता है; पर अनुमानमें साध्य-साधनभाव वाच्य होता है। अनुमानमें समर्थक हेतु—कारक हेतु रहता है, किन्तु काव्यलिंगमें ज्ञापक हेतु होता है।

**सामान्य और मीलन अलंकारमें भिन्नता—**

साधारण गुणका सम्बन्ध रहनेके कारण भेद प्रतीत न होनेपर सामान्य और उत्कृष्ट गुणके योजनाहीन गुणके प्रकाशित न होनेपर मीलितालंकार होता है; अतः ये दोनों परस्पर भिन्न हैं। भाव यह है कि सामान्य अभेदप्रधान अध्यवसायमूलक है और मीलित अभेदप्रधान आरोपमूलक। मीलितमें सबल वस्तु निर्बल वस्तुको छिपा लेती है, पर सामान्यमें दोनों वस्तुएँ एक-दूसरीसे घुल-मिल जाती हैं। मीलितमें साधर्म्यके कारण निर्बल वस्तु इस प्रकार छिप जाती है कि उसका भेद कुछ भी लक्षित नहीं होता, पर सामान्यमें यह भेद पूर्णतः नहीं छिपता।

सति सामान्यम्, उत्कृष्टगुणयोजनहीनगुणतिरोहितत्वे मीलनम्। अन्ययोगव्य-वच्छेदेनाभिप्रायाभावादुदात्तस्य परिसंख्यातोऽन्यत्वम्।

कार्यसिद्धौ काकतालीयत्वेन कारणान्तरसंभवे समाधिः। सिद्धावहमहमिकया हेतूनां बहूनां व्यापृतौ समुच्चयः। ततस्तयोरन्यत्वम्। व्याजस्तुत्यपह्नुत्योरपलापस्य गम्यवाच्यत्वाभ्यां [1]श्लेषाणां भेदः सुगमः। मीलनसामान्यव्याजोक्तिषु साधर्म्यस्य कथंचित्सत्त्वेऽप्यविवक्षितत्वान्न गणना साधर्म्यमूलेषु।

**उदात्त और परिसंख्या अलंकारमें भेद—**

अन्ययोगव्यवच्छेदके द्वारा कथित अभिप्राय परिसंख्या अलंकारमें होता है, उदात्तालंकारमें नहीं। अतः ये दोनो परस्परमें भिन्न हैं। अर्थात् एक वस्तुकी अनेकत्र स्थिति सम्भव रहनेपर भी अन्यत्र निषेध कर एक स्थानमें नियमन कर दिया जाये, वहाँ परिसंख्या अलंकार होता है। संस्कृतके अन्य अलंकारशास्त्रियोने भी लोकसिद्ध-वस्तु-व्यवच्छेद और नैयायिक या मीमांसक सम्मत वस्तुव्यवच्छेदसे हटकर कल्पनाप्रसूत अन्यवस्तुव्यवच्छेदमें ही इस अलंकारको स्वीकार किया है। उदात्तमें अन्यका निषेध नही किया जाता है और लोकोत्तर वैभव अथवा महान् चरित्रकी समृद्धिका वर्ण्यवस्तुके अंगरूपमे वर्णन किया जाता है।

**समाधि और समुच्चय अलंकारमें भेद—**

जहाँ काकतालीयन्याय—अचानकसे कारणान्तरके मिलनेसे कार्यसिद्धि हो जाये, वहाँ समाधि अलंकार होता है और 'अहं पूर्विकया अहं पूर्विकया' अनेक कारणोके मिलनेसे कार्यसिद्धि सम्पन्न हो, वहाँ समुच्चय अलकार होता है। समाधिमें आकस्मिक कारणान्तर या कर्त्ताके योगसे कार्यकी सिद्धि दिखलायी जाती है; पर समुच्चयमे कार्यसिद्धिके लिए एक समर्थ साधकके रहते हुए भी साधनान्तरका कथन किया जाता है। इसमें कार्यकी सिद्धि हेतु एक कारणके होते हुए भी अन्य कारणका समावेश स्वीकार किया जाता है। पर समाधिमे आकस्मिक रूपसे कारणान्तरका संयोग होता है।

**व्याजस्तुति और अपह्नुतिमें भेद—**

व्याजस्तुति और अपह्नुति इन दोनो अलंकारोमें यद्यपि अपलाप—असत्य कथन रहता है, किन्तु व्याजस्तुतिमें वह प्रतीयमान और अपह्नुतिमे वाच्य होता है। अतः उक्त दोनों अलंकारोंमें भिन्नता है।

**मीलन, सामान्य और व्याजोक्तिकी व्यवस्था—**

मीलन, सामान्य और व्याजोक्तिमें साधर्म्यके कथंचित् रहनेपर भी अविवक्षित होनेके कारण साधर्म्यमूलकोंमें गणना नही की गयी है।

---

१. षोषाणां–ख।

इत्यलंकारसांकर्यनिवर्तनम् ।

उपमानन्वयौ स्यातामुपमेयोपमास्मृती ।
रूपकं परिमाणश्च संदेहो भ्रान्तिमानपि ॥८॥
अपह्नवस्तथोल्लेखोत्प्रेक्षे अतिशयस्तथा ।
सहोक्तिश्च विनोक्तिश्च समासोक्तिस्तथा पुनः ॥९॥
वक्रोक्तिश्च स्वभावोक्तिर्व्याजोक्तिर्मीलनं तथा ।
सामान्यतद्गुणातद्गुणविरोधविशेषकाः ॥१०॥
अधिकं च विभावोऽपि विशेषोक्तिरसंगतिः ।
[1]चित्रान्योन्यसामान्यानि तुल्ययोगित्वदीपकम् ॥११॥
प्रतिवस्तूपमा चापि दृष्टान्तोऽपि निदर्शना ।
व्यतिरेकस्तथा श्लेषस्तथा परिकरः पुनः ॥१२॥
आक्षेपश्च तथा व्याजस्तुतिरप्रस्तुतस्तुतिः ।
पर्यायोक्तं प्रतीपं चानुमानं काव्यलिङ्गकम् ॥१३॥
अपि चार्थान्तरन्यासो यथासंख्यं पुनस्तथा ।
अर्थापत्तिस्तथातोऽपि परिसंख्योत्तरे तथा ॥१४॥
विकल्पोऽलंकृती द्वे च समुच्चयसमाधितः ।
भाविकप्रेयसोरस्यथोर्जस्वी[2] प्रत्यनीककम् ॥१५॥

---

इस प्रकार अलंकारोंमें परस्परके सांकर्यका निराकरण हुआ ।

अलंकारचिन्तामणिके अनुसार अलंकार—

(१) उपमा, (२) अनन्वय, (३) उपमेयोपमा, (४) स्मरण, (५) रूपक, (६) परिणाम, (७) सन्देह, (८) भ्रान्तिमान्, (९) अपह्नव (अपह्नुति), (१०) उल्लेख, (११) उत्प्रेक्षा; (१२) अतिशयोक्ति, (१३) सहोक्ति, (१४) विनोक्ति, (१५) समासोक्ति, (१६) वक्रोक्ति, (१७) स्वभावोक्ति, (१८) व्याजोक्ति, (१९) मीलन ( मीलित ), (२०) सामान्य, (२१) तद्गुण, (२२) अतद्गुण, (२३) विरोध, (२४) विशेषक, (२५) अधिक, (२६) विभाव, (२७) विशेषोक्ति, (२८) असंगति, (२९) चित्र, (३०) अन्योन्य, (३१) सामान्य, (३२) तुल्ययोगिता, (३३) दीपक, (३४) प्रतिवस्तूपमा, (३५) दृष्टान्त, (३६) निदर्शना, (३७) व्यतिरेक, (३८) श्लेष, (३९) परिकर, (४०) आक्षेप, (४१) व्याजस्तुति, (४२) अप्रस्तुतस्तुति ( अप्रस्तुतप्रशंसा ), (४३) पर्यायोक्ति (४४) प्रतीप, (४५) अनुमान, (४६) काव्यलिंग, (४७) अर्थान्तरन्यास, (४८) यथा-संख्या, (४९) अर्थापत्ति, (५०) परिसंख्या, (५१) उत्तर, (५२) विकल्प, (५३)

---

१. चित्रान्योन्यासमान्यानि—क ख । २. रसोऽस्यास्तीति रसो । रसवदलंकार इत्यर्थः । प्रथमप्रतौ पादभागे ।

